## दृष्टिकोण

* * *

●

मुक्तिबोध के साहित्य में हमारे संस्कारों को सँवारने और उन्हें ऊँचा उठाने की बड़ी शक्ति है। वह हम मध्यवर्गीय पाठकों की दृष्टि साफ़ करता है, समझ बढ़ाता है। इन कहानियों में भी हमें अपने जीवन के विविध पक्षों का अति निकट का परिचय एवं विश्लेषण मिलता है, और मिलती है सामाजिक सम्बन्धों की पैनी परख। एक के बाद एक परदे हटते जाते हैं और यथार्थ उघड़कर सामने आता जाता है।

इन कहानियों की एक और विशेषता यह है कि ये सहज ही हर स्थिति के अतिसामान्य में असामान्य और अद्‌भुत का मरम पैदा कर देती हैं। इसे हम तटस्थ-सी काव्यमर्मी कल्पना-शक्ति का कमाल कह सकते हैं। और इसी वातावरण में हर कहानी एक ऐसे घाव को, एक ऐसी पीड़ा को हमारे सामने उघाड़कर रखती है जिसे हम देखकर अनदेखा और सुनकर अनसुना कर जाते रहे हैं। एक बार इन कहानियों को पढ़ने के बाद पाठक के लिए ऐसा करना असम्भव हो जाता है। लगता है, जैसे इन कहानियों में अनेक-आयामी अर्थ छिपे हों। इन्हें पढ़ने पर हर बार ऐसा कुछ शेष रह जाता है जो इन्हें फिर-फिर पढ़ने को आमन्त्रित करता है। बात यह है कि ये कहानियाँ जीवन के ठहरे नैतिक मूल्यों पर सोचने के लिए पाठक को विवश करती हैं।

मुक्तिबोध-साहित्य में इस कहानी-संग्रह का इजाफ़ा करने के लिए स्तरीय साहित्य का हिन्दी पाठक कृतज्ञता का अनुभव करेगा। इसका प्रकाशन किसी भी प्रकाशक के लिए गौरव की बात है।

—शमशेरबहादुर सिंह

●

मुक्तिबोध का सारा जीवन एक मुठभेड़ है। मुक्तिबोध का साहित्य भी उस यथार्थ से मुठभेड़ की एक अटूट प्रक्रिया है, जिससे जूझते हुए वह नष्ट हो गये। कविता, कहानी, उपन्यास, डायरी, आलोचना—साहित्य की लगभग हर विधा में जाकर उन्होंने अपने अनुभव को समझने, उसकी परिभाषा करने और उसे अर्थ देने का प्रयत्न किया।

कहानी मुक्तिबोध की सबसे प्रिय विधा नहीं। उनके जीवन-काल में बहुतों को इस बात की जानकारी नहीं थी कि उन्होंने कहानियाँ लिखी हैं। जाहिर है कि मुक्तिबोध की कहानियों की प्रेरणा कहानी का कोई आन्दोलन नहीं था। हर रचना, उनके लिए, एक भयानक, शब्दहीन अन्धकार को—जो आज भी, भारतीय जीवन के चारों ओर, चीन की दीवार की तरह खिंचा हुआ है—लाँघने की एक और कोशिश थी।

सारा इतिहास मुक्तिबोध के लिए एक चुनौती था। मध्यवर्ग इस इतिहास की एक गुत्थी है, जिसे मुक्तिबोध समझना, सुलझाना चाहते थे। मुक्तिबोध के चारों ओर मध्यवर्ग का नैराश्य, कुण्ठा, अवसाद, आत्म-वंचना और आत्म-परस्ती थी। मध्यवर्ग के संकट को मुक्तिबोध ने जितना समझा, अन्य किसी भी लेखक ने नहीं समझा है।

मुक्तिबोध की कहानियाँ मध्यवर्ग के विरुद्ध एक जिरह हैं। वे मध्य वर्ग के एक लेखक का आत्मस्वीकार मात्र नहीं, बल्कि अपने वर्ग के संहार का स्वप्न भी है।

जॉर्ज लूकाच ने टॉमस मान के उपन्यासों के लिए, जिन्हें कि वह बीसवीं सदी की प्रतिनिधि रचना मानते हैं, 'आलोचनात्मक बूर्जुआ यथार्थवाद' ( क्रिटिकल बूर्जुआ रीयलिज़्म ) विशेषण का इस्तेमाल किया था। मुक्तिबोध की कहानियों की परिभाषा के लिए इससे अच्छा शब्द नहीं मिल सकता; हालांकि, क्या विडम्बना है, मुक्तिबोध की कहानियां अपनी धुन्ध, कल्पना और फ़ैण्टेसी के कारण टॉमस मान की नहीं, बल्कि काफ़्का की—जिसके साहित्य को जॉर्ज लूकाच ने 'बूर्जुआ यथार्थवाद ( बूर्जुआ रीयलिज़्म ) क़रार देकर बरख़ास्त किया—याद दिलाती हैं।

कम से कम एक बात लूकाच की सच थी और वह मुक्तिबोध के सन्दर्भ में और अधिक कारगर होती है। जॉर्ज लूकाच की मान्यता थी कि इतिहास केवल अतीतबोध नहीं, वह वर्तमान का अहसास और उसके प्रति एक दृष्टि है। जॉर्ज लूकाच का तर्क था कि वर्तमान के नाम पर, लेखक अकसर—उन्होंने इस प्रसंग में थैकरे, डिकेन्स और ज़ोला की भर्त्सना की थी—घटनाओं और आख्यानों को इकट्ठा करते हैं, उनकी तह में नहीं जाते। वे अपने समय का विवरण पेश करते हैं, उसके अर्थ को नहीं पहचानते। 'आधुनिक कथा साहित्य' और 'नयी कहानी' के नाम पर हिन्दी में जो कुछ रचा गया है, उसका—अधिकतर समसामयिकता का झूठा दावा है। वह सतह पर ठहरी हुई एक दृष्टि है—उसके पीछे इतिहास-बोध नहीं। स्त्री-पुरुषों, लोगों के दृष्टिकोण में परिवर्तन का कोई परिचय उससे नहीं मिलता। वह अपने समय से मुठभेड़ नहीं, बल्कि अख़बार के उड़ते हुए पन्नों को इकट्ठा कर उन्हें इतिहास के नाम पर चलाने का पाखण्ड-भरा प्रयत्न है।

मुक्तिबोध की कहानियाँ हिन्दी के समकालीन कथा-साहित्य को चुनौती हैं। कथाकारों को यह चुनौती स्वीकार करनी चाहिए और तलाश करनी चाहिए कि वह क्या चीज़ है जो मुक्तिबोध की कहानियों को स्थायित्व प्रदान करती है, जब कि उनकी अपनी कहानियों में 'सब कुछ' होने के बावजूद यह क्या नहीं है कि वे महज़ एक उड़ती हुई-सी अनुभूति

बनकर रह जाती हैं।

मुक्तिबोध चित्रकार नहीं थे—कम से कम एक कमशियल आर्टिस्ट तो क़तई नहीं। उन्होंने अपनी कहानियों के जरिये कोई खाक़ा नहीं खींचा। जिसे प्राध्यापकीय आलोचना की भाषा में 'चरित्र-चित्रण' कहा जाता है, और जो आज भी भावुकता, कृत्रिमता तथा अर्थहीनता से भरे हुए समसामयिक हिन्दी कथा साहित्य का आधार है, वह मुक्तिबोध की रचना का केन्द्र-बिन्दु नहीं था। मुक्तिबोध का प्रयोजन रचना के ज़रिये रचना और जीवन के भीतर के तनावों और संकटों को समझना था। उनकी रचना-प्रक्रिया इस समूचे संकट को नाम देने की प्रक्रिया है।

उनकी तमाम कहानियों में केवल एक ही पात्र है, जो अलग-अलग नामों में, अलग-अलग रूपों मे और कभी-कभी लिंग परिवर्तन कर उपस्थित होता है। यह पात्र मध्यवर्ग के आध्यात्मिक संकट का गवाह, व्याख्याता, पक्षधर, भोक्ता, विरोधी—सब कुछ है। कुछ हद तक यह पात्र स्वयं मुक्तिबोध है, और कुछ हद तक यह पात्र वह व्यक्ति है जो मुक्तिबोध के साथ-साथ चलता है। वह केवल मुक्तिबोध की सुनता ही नहीं बल्कि उन्हें सुनाता भी है, नसीहत भी देता है, उन्हें फुसलाने को कोशिश भी करता है। मुक्तिबोध की कहानियां दो पात्रों के बीच—एक स्वयं मुक्तिबोध और दूसरा मुक्तिबोध का सहयात्री—एक अनन्त वार्तालाप हैं। इस वार्तालाप का क्रम न तो उनकी डायरी में टूटा है, न ही उनकी कविताओं में।

संग्रह की पहली ही कहानी 'जिन्दगी की कतरन' का केन्द्र-बिन्दु 'आत्महत्या' है—आत्महत्या के साथ जुड़ी हुई वह जीवन-शृंखला है, जिसे समझने की कोशिश में मुक्तिबोध समझ और ज्ञान के हर तहखाने में गये। मुक्तिबोध के उपन्यास 'विपात्र' की तरह इस संग्रह की अधिकतर कहानियों—'समझौता', 'चाबुक', 'विद्रूप', 'सतह से उठता आदमी'—के पात्र वे अभिशप्त मध्यवर्गीय स्त्री-पुरुष हैं जो जीवन-दर्शन के अभाव में अन्धकार में प्रेतात्माओं की तरह एक दूसरे से टकरा रहे हैं, एक दूसरे से जूझ रहे हैं और एक दूसरे को दोषी ठहरा रहे हैं। इन कहानियों को

पढ़ते हुए सार्त्र के नाटक 'नो एक्ज़िट' की याद आ जाना स्वाभाविक ही है।

जीवन-दृष्टि शिक्षा से नहीं, आत्मसंघर्ष से प्राप्त होती है। इन कहानियों के तमाम शिक्षित पात्रों के बिलकुल विपरीत 'आखेट' कहानी का नायक कान्स्टेबिल मेहरबानसिंह एक अशिक्षित व्यक्ति है, जिसे केवल उत्पीड़न और जुल्म की ट्रेनिंग दी गयी है। मगर उसकी अन्तरात्मा उसे दी गयी शिक्षा से प्रबल है। एक अपाहिज स्त्री पर बलात्कार करता हुआ वह अपनी अन्तरात्मा पर भी बलात्कार करता है। अन्ततः वह पाता है, यह सम्भव नहीं। केवल प्रेम ही सम्भव है। सर्वहारा के साथ मुक्तिबोध की कोरी सहानुभूति नहीं थी। उसके पीछे उनकी व्याख्यापरक बुद्धि और अनुभव से उत्पन्न विश्वास थे। उनका विश्वास था कि मध्यवर्ग पर थोपी गयी तथाकथित आधुनिकता मनुष्यता, करुणा, आदर्शवादिता और सत्य का संहार है। 'सतह से उठता आदमी' के पात्र इस संहार के खँडहर हैं—वे भारतीय इतिहास के सर्वनाश के जीवित प्रतीक हैं, जिन्हें परिमापित करने की अनिवार्यता ने मुक्तिबोध को इन कहानियों की रचना के लिए विवश किया।

—श्रीकान्त वर्मा

●

मुक्तिबोध की कविताओं और कहानियों की दुनिया में बहुत ज़्यादा फ़र्क़ नहीं है। फ़र्क़ है सिर्फ़ माध्यम-भर का। कविताओं में बिम्बीकरण और प्रतीकीकरण के छद्म के ज़रिये मुक्तिबोध ने जिस भुतहा सच को उघाड़कर सामने रखा है, कहानियों में वही सच मध्यवर्गीय सामाजिकों की जीवनियों के बहाने अनावृत हुआ है। यह कहें कि मुक्तिबोध की कहानियाँ एक समाज की या स्वयं मुक्तिबोध की अपनी कहानियाँ हैं तो यह गलत

न होगा। क्लासिकी आचार्यों के लिए मुक्तिबोध का समग्र लेखन कलात्मक असफलता का लेखन हो सकता है, परन्तु अपने-आपमें मुक्तिबोध का लेखन भाषा के उस मुहावरे की खोज है जो क्लासिकी प्रतिमानों के जरिये कभी भी पहचान में नहीं आ सकती। एक तरह से क्लासिकी आचार्यों की समझ में न आनेवाला साहित्य एक खास क़िस्म की चुनौती है जिसकी उपेक्षा करना निहित स्वार्थों की रक्षा करना भी है और अपने अस्तित्व को अभय वरदान देना भी है। इसलिए आज कई समीक्षक मुक्तिबोध के तिलिस्मी 'शब्द-व्यूह' का अनगढ़-शिलाखण्डों का अवशेष भी कह देते हैं और मुक्तिबोध की समग्र रचनात्मकता को सपाट, कलाहीन साहित्य-कर्म कह देते हैं। दरअसल मुक्तिबोध को कला या तथाकथित कुलीन सुन्दरता का अन्तरिक्ष बनानेवाला रचनाकार नहीं कहा जा सकता। शायद इस माने में मुक्तिबोध सारी बूर्जुआ कला-संस्कृति का निषेध करते हुए जन-चेतना के उस सर्वव्यापी असर की खोज करते हुए लगते हैं जिसे भाषा का अटपटापन और दूरारूढ़ कल्पनाएँ ही व्यक्त कर सकती हैं।

"अब अभिव्यक्ति के खतरे उठाने ही होंगे," कहते हुए मुक्तिबोध ने सीधा प्रहार किया था : "तोड़ने ही होंगे मठ और गढ़ सब"—अर्थात् जमे-जमाये सरलीकरणों और साहित्यिक अहंकारों के मठ तोड़ना ही अभिव्यक्ति के खतरे उठाना है। मुक्तिबोध की कहानियाँ इस मामले में ज्यादा स्पष्ट हैं क्योंकि वे 'मठ तोड़ने' की प्रक्रिया में एक पहल हैं। यह सवाल अहम नहीं लगता कि मुक्तिबोध कवि हैं या कहानीकार, महत्त्वपूर्ण यह है कि किसी भी माध्यम के जरिये लेखक की प्राण-शक्ति में वह सामर्थ्य आयी है जो अभिव्यक्ति के खतरे उठाने की विवशता बन जाती है। ठीक इसी तरह अब यह सार्थक नहीं रह गया है कि मुक्तिबोध की कहानियाँ किस वर्ग, पद्धति या तौर-तरीक़े की कहानियाँ हैं क्योंकि कहानियों के जरिये मुक्तिबोध मानव-विरोधी संस्कृति के कटघरे में पात्रों के रूप में स्वयं खड़े हैं और सीधे-सीधे बने-बनाये व्यवस्था-तन्त्र के खिलाफ़ एक अकेली आवाज में चिल्लाते हैं। पर इसका मतलब यह नहीं कि एक

निरर्थक शोर के बीच मुक्तिबोध की रचनाएँ अकेली आवाज की चिल्लाहट-भर हैं। *बल्कि ये शुद्धतया एक मानवीय संस्कृति के अग्रगामी दस्ते के* संकेत हैं। यानी कुल मिलाकर इस निराश, असन्तुष्ट करनेवाली मारक स्थिति में मुक्तिबोध एक आशावादी दार्शनिक की तरह आते हैं। मुझे मुक्तिबोध की कविता का एक प्रसंग इस सिलसिले में बेहद याद आता है, 'पहुँचना ही होगा दुर्गम पहाड़ों के पार' यहाँ मुक्तिबोध किसी रोमैण्टिक की *तरह पहाड़ों के पार जाने की व्याधि से ग्रस्त नहीं हैं, 'आत्महत्या के लिए* तत्पर' किसी भगोड़े की तरह गुफा की तलाश में नहीं बल्कि एक छोटे-से संकल्प को दोहराते प्रतीत होते हैं। और यह संकल्प बार-बार मुक्तिबोध की रचनाओं में अनगढ़ भाषा के बीच से तराशा हुआ चला आता है। मुक्तिबोध ने जो कुछ लिखा है, उससे धीमी किन्तु लगातार आनेवाली *अनुगूँज का यही एक मानवीय पहलू है।*

—डॉ. गंगाप्रसाद विमल

*

# सतह से उठता आदमी

*

# *ज़िन्दगी की कतरन*

नीले जल के तालाब का नज़ारा कुछ और ही है। उसके आस-पास सीमेण्ट और कोलतार की सड़क और बँगले। किन्तु एक कोने में सूती मिल के गेरुए, सफ़ेद और नीले स्तम्भ के पोंगे उस दृश्य पर आधुनिक औद्योगिक नगर की छाप लगाते हैं। रात में तालाब के रुँधे, बुरे बासते पानी के विस्तार की गहराई सियाह हो उठती है, और ऊपरी सतह पर बिजली की पीली रोशनी के बल्बों का रेखाबद्ध निष्कम्प, प्रतिबिम्ब वर्तमान मानवी सभ्यता के सूनेपन और वीरानी का ही इश्तहार करते-से प्रतीत होते हैं। सियाह गहराई के विस्तार पर तारागणों के धुँधले प्रतिबिम्बों की विकीरित बिन्दियाँ भी उस कृष्ण गहनता से आतंकित मन को सन्तोष नहीं दे पातीं वरन् उसे उभार देती है।

तालाब के इस श्याम दृश्य का विस्तार इतनी अजीब-सी भावना भर देता है कि उसके किनारे बैठकर मुझे उदास, मलिन भाव ही व्यक्त करने की इच्छा होती आयी है। उस रात्रि—श्याम जल की प्रतीक—विकरालता से स्फुटित होकर मैंने अपने जीवन में सुनी उदास कथाएँ अपने साथियों के संवेदना-ग्रहणशील मित्रों को सुनायी हैं।

यह तालाब नगर के बीचों-बीच है। चारों ओर सड़कें और रौनक़ होते हुए भी उसकी रोशनी और रानगी उस सियाह पानी के भयानक विस्तार को छू नहीं पाती है। आधुनिक नगर की सभ्यता की दुखान्त कहानियों का वातावरण अपने वक्ष पर तैरती हुई वीरान हवा में उपस्थित करता हुआ यह तालाब बहुत ही अजीब भाव में डूबा रहता है।

फिर भी इस गन्दे, टूटे घाटवाले, बुरे—बासते तालाब के उखड़े-पत्थरों-ढके किनारों पर निम्न मध्यवर्गीय पढ़े-लिखे नये अहलकारों और मुंशियों का जमघट चुपचाप बैठा रहता है और आपस में फुसफुसाता रहता है। पैण्ट-पाजामों और धोतियों में ढके असन्तुष्ट प्राणमन सई सांझ यहाँ आ जाते हैं, और बासी घरेलू गप्पों या ताजो राजनीतिक वार्ताओं की चर्चाएँ घण्टा-आधा घण्टा छिड़कर फिर लुप्त हो जाती हैं और रात के साढ़े आठ बजे सड़कें सुनसान, तालाब का किनारा सुनसान हो जाता है।

एक दिन मैं रात के नौ बजे वर्कशाप में काम करनेवाले नये दोस्त के साथ जा पहुँचा था। हमारी बातचीत महँगाई और अर्थाभाव पर छिड़ते ही हम दोनों के हृदय में उदास भावों का एक ऐसा झोंका आया जिसने हमें उस विषय से हटाकर तालाब की सियाह गहराइयों के अपार जल-विस्तार की ओर खींचा। उसपर ध्यान केन्द्रित करते ही हम दोनों के दिमाग़ में एक ही भाव उदय हुआ।

मैंने अटकते-अटकते, वाक्य के सम्पूर्ण विन्यास के लिए अपनी वाक्शक्ति को जबरदस्ती उत्तेजित करते हुए उससे कहा, "क्यों भाई, आत्महत्या....आत्महत्या के बारे में जानते हो.......उसका मर्म क्या है?"

जवाब मिला, जैसे किसी गुहा में से आवाज आ रही हो, "क्यों, क्यों पूछ रहे हो?"

"यों ही, स्वयं आत्महत्या के सम्बन्ध में कई बार सोचा था।"

आत्म-उद्घाटन के मूड में, और गहरे स्वर से साथी ने कहा, "मेरे चचा ने खुद आत्महत्या की मैनचेस्टर गन से। लेकिन........"

उसके इतने कहने पर ही मेरे अवरुद्ध भाव खुल-से गये। आत्महत्या के विषय में अस्वस्थ जिज्ञासा प्रकट करते हुए मैंने बात बढ़ायी, "हरेक आदमी जोश में आकर आत्महत्या करने की क़सम भी खा लेता है। अपनी उद्विग्न चिन्तातुर कल्पना की दुनिया में मर भी जाता है, पर आत्महत्या करने की हिम्मत करना आसान नहीं है। बायोलॉजिकल शक्ति

बराबर जीवित रखे रहती है।"

दोस्त का मन जैसे किसी भार से मुक्त हो गया था। उसने सचाई-भरे स्वर में कहा, "मैं तो हिम्मत भी कर चुका था, साहब! डूब मरने के लिए पूरी तौर से तैयार होकर मैं रात के दस बजे घर से निकला, पर इस सियाह पानी की भयानक विकरालता ने इतना डरा दिया था कि किनारे पर पहुँचने के साथ ही मेरा पहला खयाल मर गया और दूसरे खयाल ने जिन्दगी में आशा बाँधी। उस आशा को कल्पना को पलायन भी कहा जा सकता है। प्रथम भाव-धारा के विरुद्ध उज्ज्वल भाव-धारा चलने लगी। सियाह पानी के आतंक ने मुझे पीछे हटा दिया...बन्दूक से मर जाना और है, वीरान जगह पर रात को तालाब में मर जाने की हिम्मत करना दूसरी चीज।"

मित्र ठठाकर हँस पड़ा। उसने कहा, "आत्महत्या करनेवालों के निजी सवाल इतना उलझे हुए नहीं होते जितने उनके अन्दर के विरोधी तत्त्व, जिनके अधीन प्रवृत्तियों का आपसी झगड़ा इतना तेज हो जाता है कि नयी ऊँचाई छू लेता है। जहाँ से एक रास्ता जाता है जिन्दगी और नयी जिन्दगी की ओर, तो दूसरा है मौत की तरफ़ जिसका एक रूप है *आत्महत्या।*

मित्र के थोड़े उत्तेजित स्वर से ही मैं समझ गया कि उसके दिल में किसी कहानी की गोल-गोल घूमती भँवर है।

उसके भावों की गूँज मेरी तरफ़ ऐसे छा रही थी मानो एक वातावरण बना रही हो।

मैं उसके मूड से आक्रान्त हो गया था। मेरे पैर अन्दर नसों में किसी ठण्डी संवेदना के करेण्ट का अनुभव कर रहे थे।

उसके दिल के अन्दर छिपी कहानी को धीरे से अनजाने निकाल लेने की बुद्धि से प्रेरित होकर मैंने कहा, "यहाँ भी तो आत्महत्याएँ हुई हैं!"

यह कहकर मैंने तालाब के पूरे सियाह फैलाव को देखा, उसकी

काली गहराई पर एक पल नजर गड़ायी। सूनी स...
की ओर दृष्टि फेरी और फिर अँधेरे में अर्ध-लुप्त किन्तु समीपस्थ
की ओर निहारा और फिर किसी अज्ञेय संकेत को पाकर मैं किनारे
रा हटकर एक ओर बैठ गया।
फिर सोचा कि दोस्त ने मेरी यह हलचल देख ली होगी। इसलिए
की ओर गहरी दृष्टि डालकर उसकी मुख-मुद्रा देखने की चेष्टा कर
गा।

दोस्त की भाव-मुद्रा अविचल थी। घुटनों को पैरों से समेट वह बैठा हुआ था। उसका चेहरा पाषाण-मूर्ति के मुख के अविचल भाव-सा प्रकट करता था। कुछ लम्बे और गोल कपोलों की मांसपेशियाँ बिलकुल स्थिर थीं। या तो वह आधा सो रहा था, अथवा निश्चित रूप से भावहीन मस्तिष्क के साँवले धुँधलेपन में खो गया था, किंवा किसी घनीभूत चेतना के कारण निस्तब्ध-सा लगता था। मैं इसका कुछ निश्चय न कर सका

मेरी इस खोज-भरी दृष्टि से अस्थिर होकर उसने जवाब दिय
"क्यों, क्या बात है?"

उसके प्रश्न के शान्त स्वर से सन्तुष्ट होकर मैंने दोहराया, "इस तालाब में भी तो कइयों ने जानें दी हैं।"

"हाँ, किन्तु उसमें भी एक विशेषता है," उसने अर्थ-भरे स्वर में हँसते हुए कहा। फिर वह कहता गया, "इस तालाब में जान देने वे आये हैं जिन्हें एक श्रेणी में रखा जा सकता है। जिन्दगी से उकताये और घबराये पर ग्लानि के लम्बे काल में उस व्यक्ति ने न मालूम क्या-क्या सोचा होगा अपनी जिन्दगी की ऊष्मा और आशय समाप्त होता जान, उसने अनजा अँधेरे पानी की गहराइयों में बाइज्जत डूब मरने का हौसला किया व उसे पूरा कर डाला। तुम तो जानते हो, अधेड़ तो वह था ही, ब बच्चे भी न थे। कोई आगे न पीछे। उसकी लाश पानी में न म कहाँ अटक गयी थी। तालाब से सड़ी बास आती थी। किन्तु जब उठी तो उसकी तेलिया काली धोती दूर तक पानी में फैली हुई थी

सतह से उठता

उसी तरह वह तुम्हारा तिवारी। वह—पुरे की तेलिन, पाराशर के घर की बहू। "ये सब सामाजिक-पारिवारिक उत्पीड़न के ही तो शिकार थे?"

उसके इन शब्दों ने मुझमें अस्वस्थ कुतूहल को जगा दिया। मेरी कल्पना उद्दीप्त हो उठी। आँखों के सामने जलते हुए फॉसफोरसी रंग के भयानक चित्र तैरने लगे, और मैं किसी गुहा के अन्दर सिकुड़ी ठण्डी गलीदार मार्ग के अँधेरे में उस आग के प्रज्वलित स्थान की ओर आता-सा प्रतीत हुआ जो उस गुहा के किसी निभृत कोण में क्रुद्ध होकर जल रही है—जिस आग में (मानो किन्हीं क्रूर आदिम निवासियों ने, जो वहाँ दीखते नहीं हैं, लापता हैं) मांस के वे टुकड़े भूने जाने के लिए रखे हैं जो मुझे ज्ञात होते-से लगते हैं कि वे किस प्राणी के हैं, किस व्यक्ति के हैं।

मेरे अस्वस्थ कुतूहल के धक्के ने मुझे ही विचलित कर दिया। मैं वे सब कहानियाँ जानता था जो मुझे बतायी जा रही थीं। किन्तु फिर भी मैं उन्हें सुनना चाहता था, दोबारा। मैंने उत्सुक दृष्टि से उसकी ओर देखा जिसका अर्थ था : बताओ, क्या कहना चाहते हो?

उसने कहना जारी रखा, "आज तक इस सियाह तालाब में सामाजिक और आर्थिक उत्पीड़न से ग्रस्त लोगों ने ही जानें दी हैं। यहाँ मरे लोगों का तुम श्रेणी विभाजन कर सकते हो। एक शंकर-जैसे लोग—वह शंकर जो चक्की के पास रहता था। (मैंने सिर हिलाया : मालूम है, मालूम है!) उसकी स्त्री का उसकी आँखों के सामने हरामजादे कालूराम के गुण्डों ने अपहरण किया और वह बिल्लाता-चीखता रहा। शंकर ने पत्नी-वियोग से जान नहीं दी, किन्तु इस घटना के द्वारा अपनी असहायता का जो बोध उसे हुआ उस बोध ने ही उसको कुचल डाला। पत्नी के जाने के बाद वह कहीं मुँह दिखाने लायक भी नहीं रहा। सामाजिक लज्जा, नपुंसक क्रोध और असहायता ने उसे दीन-हीन बना दिया था। प्रेमी युगल यहाँ मरने नहीं आते हैं। वे अकसर जाते हैं अम्बासिरी,

...ा उनको मरने के लिए भी अच्छी-खासी रोमैण्टिक जगह चाहिए।
...ाँ मरनेवालों की गुज़री ज़िन्दगी.......”

उसका मेरे लिए इतना कहना ही काफ़ी था। रात में इस सियाह ...तालाब के किनारे जो लोग भी डूबकर मरे हैं उनकी लाइफ़-हिस्टरी मैं बख़ूबी जानता हूँ। हमारे महल्ले का एक-एक घर एक कहानी रखता है। मध्यवर्गीय समाज की सांवली गहराइयों की रुँधी हवा की गन्ध से मैं इस तरह वाक़िफ़ हूँ जैसे मल्लाह समन्दर की नमकीन हवा से।

मेरी आंखों के सामने ज़िन्दगी के नक़्शे उभरने-बिखरने लगे। किन्तु उनके चक्कर से बचने और मित्र के प्रति अधिक ध्यान देने तथा इस बोध से कि उसने अभी अपनी पूरी बात नहीं कही है। कल्पनाओं के वे अनुकूल थीं अथवा सियाह तालाब की उपस्थिति ने मेरे मन की अपनी अस्वस्थताओं को असाधारण रूप से उत्तेजित कर दिया था।

यद्यपि बातचीत के दौरान मुझसे अधिक बात मेरे दोस्त ने की थी, फिर भी मुझे ऐसा सकारण प्रतीत हुआ मानो उससे तुलनानुसार कम बात करते हुए भी मैंने वार्तालाप की धारा को नियन्त्रित करते हुए अपनी इच्छानुसार चाहे जिधर मोड़ा, घुमाया-फिराया और एक ओर से दूस... ओर कर दिया। कदाचित् मेरा दोस्त मुझसे कुछ और भी कहना चाह... हो। शायद उसके मन में घूमती हुई वह कहानी निकल नहीं पा रही... जो मैं चाहता हूँ कि बिना छेड़े ही किसी उपचेतन तर्क-धारा के अपने-आप ही सरसराती हुई निकल आये।

मित्र ने मुझे तिवारी की कहानी पूरी तरह से सुना डाली। आत्महत्या के एक दिन पहले तिवारी से उसकी मुलाक़ात हुई थी... कोई कल्पना भी नहीं कर सकता था कि वह ख़त्म हो जाने का इ... रहा है। मित्र को जो बात उसके सम्बन्ध में अजीब-सी लगी औ... बारे में उसने उससे पूछा और जिसका उसे सन्तोषजनक उ... पाया वह यह कि तिवारी का चेहरा विचित्र रूप से जड़... उसकी स्वभावगत चंचलता तो काफ़ूर थी ही, पर... सतह से

किसी जड़ीभूत भावना ने ले लिया था मानो मस्तिष्क के असहनीय भार के द्वारा दबकर चेहरे की मांसपेशियों के स्तर घनीभूत होकर जड़ीभूत हो गये हों। उसका चेहरा यों लगता था मानो मिरगी से यदा-कदा आक्रान्त रहने वाले मनुष्य का चेहरा ज्यों जागरण-काल में भी असाधारण रूप से भार-ग्रस्त रहता है। किन्तु तिवारी की आँखों में कोई चिनगारी न थी, जिससे उसके मानसिक उद्वेग की ज्वाला झलक उठे। मित्र के तिवारी से मिलने के बाद शायद कुछ हुआ हो जिसने उसे आकस्मिक और नैमित्तिक रूप से वह भयानक क़दम उठाने के लिए मजबूर कर दिया हो। निश्चित रूप से कुछ कहा नहीं जा सकता। यह सच है।

एक दिन की बात है जब तिवारी से मिलने के लिए मेरा दोस्त गया था। वह शाम थी। मुख्य सड़क को छोड़कर बग़लवाली गली से घुसते एक पुराना बाड़ा लगता था। उसके अँधेरे खतरनाक तीन ज़ीने चढ़ जाने पर पुरानी पलस्तर की हुई ऊँची दीवारों से घिरा बहुत ही बड़ा कमरा, जिसे हॉल कह सकते हैं, लगता था। हॉल की कच्ची ज़मीन उखड़ी हुई थी और उसपर चिड़ियों की सफ़ेद विष्ठा के धब्बे इधर बिखरे हुए थे। कमरे के वातावरण को देखकर उसकी परित्यक्तावस्था और वीरानी का ही बोध होता था। सई साँझ ऐसे एकान्त हॉल में घुसने की संवेदना रुचिकर न थी। परन्तु तिवारी का कमरा फिर भी अभी तक मिला न था। इतने में परछाईं-सा एक व्यक्ति न दिख सकनेवाली गैलरी में से आता हुआ दिखाई दिया।

उससे पता चला कि तिवारी का कमरा बायीं ओर है।

बायीं ओर के छोटे-ठिगने दरवाज़े से घुसने पर एक पुरानी चाँदनी लगी, जिसकी मुँडेर पर बेफ़िक्री के कारण पानी न देते रहने से सूखी हुई भूरी तुलसी और अन्य उसी तरह के दूसरे पौधे कुण्डों में लगे हुए थे जो हरियाली के अभाव में जंगली, परित्यक्त और वीरानी की निशानी-से प्रतीत होते थे। वहीं खाटें पड़ी हुई थीं जिन पर मैले व फटे हुए बिस्तरे इकट्ठे भी नहीं किये गये थे।

गोया उनको मरने के लिए भी अच्छा-खासा रोमाण्टिक जगह चाहिए। यहाँ मरनेवालों की गुज़री ज़िन्दगी......"

उसका मेरे लिए इतना कहना ही काफ़ी था। रात में इस सियाह तालाब के किनारे जो लोग भी डूबकर मरे हैं उनकी लाइफ़-हिस्टरी मैं बख़ूबी जानता हूँ। हमारे मुहल्ले का एक-एक घर एक कहानी रखता है। मध्यवर्गीय समाज की साँवली गहराइयों की रुँधी हवा की गन्ध से मैं इस तरह वाक़िफ़ हूँ जैसे मल्लाह समन्दर की नमकीन हवा से।

मेरी आँखों के सामने ज़िन्दगी के नक़्शे उभरने-बिखरने लगे। किन्तु उनके चक्कर से बचने और मित्र के प्रति अधिक ध्यान देने तथा इस बोध से कि उसने अभी अपनी पूरी बात नहीं कही है। कल्पनाओं के वे अनुकूल थीं अथवा सियाह तालाब की उपस्थिति ने मेरे मन की अपनी अस्वस्थताओं को असाधारण रूप से उत्तेजित कर दिया था।

यद्यपि बातचीत के दौरान मुझसे अधिक बात मेरे दोस्त ने की थी, फिर भी मुझे ऐसा सकारण प्रतीत हुआ मानो उससे तुलनानुसार कम बात करते हुए भी मैंने वार्तालाप की धारा को नियन्त्रित करते हुए अपनी इच्छानुसार चाहे जिधर मोड़ा, घुमाया-फिराया और एक ओर से दूसरी ओर कर दिया। कदाचित् मेरा दोस्त मुझसे कुछ और भी कहना चाहता हो। शायद उसके मन में घूमती हुई वह कहानी निकल नहीं पा रही हो जो मैं चाहता हूँ कि बिना छेड़े ही किसी उपचेतन तर्क-धारा के द्वारा अपने-आप ही सरसराती हुई निकल आये।

मित्र ने मुझे तिवारी की कहानी पूरी तरह से सुना डाली। उसकी आत्महत्या के एक दिन पहले तिवारी से उसकी मुलाक़ात हुई थी, किन्तु कोई कल्पना भी नहीं कर सकता था कि वह ख़त्म हो जाने का इरादा कर रहा है। मित्र को जो बात उसके सम्बन्ध में अजीब-सी लगी और जिसके बारे में उसने उससे पूछा और जिसका उसे सन्तोषजनक उत्तर न मिल पाया वह यह कि तिवारी का चेहरा विचित्र रूप से जड़ीभूत हो गया था। उसकी स्वभावगत चंचलता तो काफ़ूर थी ही, पर उसका स्थान

किसी जड़ीभूत भावना ने ले लिया था मानो मस्तिष्क के अतुलनीय भार के द्वारा दबकर चेहरे की मांसपेशियों के स्तर घनीभूत होकर जड़ीभूत हो गये हों। उसका चेहरा यों लगता था मानो मिरगी से यदा-कदा आक्रान्त रहने वाले मनुष्य का चेहरा ज्यों जागरण-काल में भी असाधारण रूप से भार-ग्रस्त रहता है। किन्तु तिवारी की आँखों में कोई चिनगारी न थी, जिससे उसके मानसिक उद्वेग की ज्वाला झलक उठे। मित्र के तिवारी से मिलने के बाद शायद कुछ हुआ हो जिसने उसे आकस्मिक और नैमित्तिक रूप से यह भयानक क़दम उठाने के लिए मजबूर कर दिया हो। निश्चित रूप से कुछ कहा नहीं जा सकता। यह सच है।

एक दिन की बात है जब तिवारी से मिलने के लिए मेरा दोस्त गया था। वह शाम थी। मुख्य सड़क को छोड़कर बग़लवाली गली में घुसते एक पुराना बाड़ा लगता था। उसके अँधेरे ख़तरनाक तीन ज़ीने चढ़ जाने पर पुरानी पलस्तर की हुई ऊँची दीवारों से घिरा बहुत ही बड़ा कमरा, जिसे हॉल कह सकते हैं, लगता था। हॉल की कच्ची ज़मीन उखड़ी हुई थी और उसपर चिड़ियों की सफ़ेद विष्ठा के धब्बे इधर बिखरे हुए थे। कमरे के वातावरण को देखकर उसकी परित्यक्तावस्था और वीरानी का ही बोध होता था। सई साँझ ऐसे एकान्त हॉल में घुसने की संवेदना रुचिकर न थी। परन्तु तिवारी का कमरा फिर भी अभी तक मिला न था। इतने में परछाईं-सा एक व्यक्ति न दिख सकनेवाली गैलरी में से आता हुआ दिखाई दिया।

उससे पता चला कि तिवारी का कमरा बायीं ओर है।

बायीं ओर के छोटे-ठिगने दरवाज़े से घुसने पर एक पुरानी चाँदनी लगी, जिसकी मुँडेर पर बेफ़िक्री के कारण पानी न देते रहने से सूखी हुई भूरी तुलसी और अन्य उसी तरह के दूसरे पौधे कुण्डों में लगे हुए थे जो हरियाली के अभाव में जंगली, परित्यक्त और वीरानी को निचाती-से प्रतीत होते थे। वहीं खाटें पड़ी हुई थीं जिन पर मैले व फटे हुए बिस्तरे इकट्ठे भी नहीं किये गये थे।

"तिवारी महाराज, तिवारी !" मित्र ने हाँफते हुए आवाज़ लगायी।

तीसरी खाट पर दरवाज़े की ओर पीठ किये हुए तिवारी बैठा हुआ था। इतनी ज़ोर की आवाज़ से चकित होकर तिवारी ने मुड़कर पीछे देखा और उसके चेहरे पर बलात् मुसकान खेल गयी।

मित्र ने हाँफते हुए प्रवेश किया—"बाप रे ! क्या आपके ज़ीने हैं ! क्या आपका बाड़ा है ! पूरा क़िला है ! तिलिस्म है, तिलिस्म है तिलिस्म !" कहकर वह खिलखिलाकर हँस पड़ा।

तिवारी ने मुसकराकर जवाब दिया, "आलाहज़रत, इस ज़ीने से आदमी सीधा स्वर्गधाम पहुँचता है।"

मित्र ने डूबती हुई साँझ को प्रत्यक्ष करके कहा, "भाई, मैं बिलकुल जाने के लिए तैयार नहीं, मेरी तो अभी शादी होनी है।"

और दोनों जने इसी तरह आगे बातचीत करते रहे।

वार्तालाप तिवारी से प्रेरित होकर मित्र की शादी के बारे में ही था। तिवारी लगातार मज़ाक़ करता जाता था और ताने कसता जाता था, यद्यपि मित्र को रह-रहकर यह लगता कि अपने मीठे स्वभाव के विपरीत तिवारी व्यंग्य क्यों कर रहा है और वह भी स्वयं मेरे विषय की चर्चा छेड़कर ! दूसरे, तानेकशी और मज़ाक़ वह इस तरह से करता था मानो उनके लिए श्रम कर रहा हो। कृत्रिम रूप से उन्हें मन में उकसाने की चेष्टा कर रहा है। निस्सन्देह, यह उसके स्वभाव के विपरीत था।

फिर वह अपने तानों और व्यंग्यों पर विजय-हर्ष से हँस भी न पाता था, जैसा कि अकसर लोग किया करते हैं। इन सब बातों को देखकर इसका रहस्य जानने की भावना से मित्र ने उसकी ओर ग़ौर से देखा।

तिवारी का चेहरा जड़ीभूत-सा था मानो दिमाग़ के किसी भयानक भार से दबकर चेहरे की मांसपेशियाँ प्रस्तरीभूत हो गयी हों। पलकें कुछ हलकी सूजी हुई-सी और मुख लाल-सा और आँखें भारी-भारी तथा ललाट की त्वचा निर्जीव और रक्तहीन !

मित्र का दिल धँस-सा गया किन्तु अपनी भावनाओं को स्वयं वह

ठीक पहचान न पाया। किसी दूर स्थित खतर की छाया अपनी स्थिति की घोषणा करती हुई भी प्रत्यक्ष और मूर्त नहीं हो पाती। एक बार उसको देखकर मन डर तो जाता है पर उसके रूप को पहचान नहीं पाता। इसलिए एक पल के बाद ही उसको भूलने का प्रयास कर मन उसे भूल जाने में कामयाब हो जाता है। वही स्थिति मित्र की भी हुई।

मित्र ने पूछा, "क्यों, तुम्हारी तबीयत खराब है क्या ?"

तिवारी ने बनावटी अचरज से कहा, "न, नहीं तो।"

"चेहरा तो तुम्हारा न मालूम कैसा मालूम होता है। रात को नींद नहीं पड़ी क्या ?"

"हाँ, यार। कल रात को बहुत देर तक जगते रहे।

"क्यों ?"

"उपन्यास में कुछ ऐसा मन लगा कि बस ! समय का ध्यान ही न रहा ! और फिर मैं रात को जगता ही कब हूँ। उसके समस्त वातावरण का पान करता रहा, समझिए।"

"वाह रे ! वातावरण का पान !" मित्र ने आश्चर्य और कुतूहल से उसकी ओर देखते हुए कहा।

इस तरह की बातचीत चलती रही। न मालूम किन-किन अवचेतन की घूमती हुई पगडण्डियों से चलकर तिवारी के मुँह से यह निकल पड़ा, किसी आत्मिक सन्दर्भ से, किन्तु बातचीत के बाहरी सिलसिले से जो मेरे मित्र के शब्दों में निम्नलिखित प्रकार से है।

"सोच नहीं पाता हूँ मैं कि आखिर यह सब क्यों ? सुबह से शाम तक न मालूम कितना पैसा खर्च हो जाता है, दोस्तों में, इधर-उधर ! किन्तु सिवा समय कटने के और कुछ हो नहीं पाता। पढ़ने में मेरा जी नहीं लगता। पढ़ने से फ़ायदा क्या—नौकरी मिलेगी, जीविका चलेगी। लेकिन यह इतना महान् लक्ष्य नहीं है कि जो जिन्दगी को अपनी ओर खींचता रहे, उसे, अपने आकर्षण से मन्त्रमुग्ध कर डाले !! सवाल सचमुच मन्त्रमुग्ध कर डालने का ही है। लेकिन फिर मैं पढ़ता ही रहता हूँ,

ज़िन्दगी की कवरन।

पि वह खाली-खाली-सा लगता है जैसे मैं आसमान के खालीपन में सहाय अवस्था में उड़ता रहूँ। अध्ययन न करूँ तो आत्मा स्वयं को हों ष्ट देती है। कमा नहीं लेता हूँ, ऐसा थोड़े ही है। सवा सौ महीना मेरे लिए काफ़ी है। न माँ, न बाप, न भाई, न बहन! फिर भी कमाने की क्या आवश्यकता है, मित्रों की क्या आवश्यकता है, स्वयं की क्या आवश्यकता है। रास्ते में अकेले घूमते फिरना, या फिर किसी दोस्त को पकड़कर पैसा खर्च करना! स्वयं से घबराहट अपने खालीपन से भय! यही तो मूल कारण है। फिर (हँसते हुए) कहा इश्क़!! वह हरेक को नहीं मिला करता। वह संयोग की बात है। प्रत्येक आकर्षण इश्क़ नहीं है, यह मैं समझता हूँ। आकर्षण का अपना एक मजा है, पर उसमें अनुराग का उद्देश्य क्या है? इश्क़ का भी आखिर मतलब क्या? जो सिनेमाओं और कहानियों में बतलाया जाता है, मूर्खतापूर्ण है सब बात! मुझे सचमुच समझ में नहीं आता कि ज़िन्दगी क्यों है? महीने में तनख्वाह मिलते ही मैं अपनी भाभियों (दोस्तों की स्त्रियों) और उनके बच्चों को खिलौने ला देता हूँ। खिलौने देकर भी कोई खास सन्तोष नहीं होता आखिर, अन्दर के खालीपन को भरने के लिए ही तो यह सब किया गया है। कोई मुझे समझाये कि शादी करके कौन-सा सुख है! मेरे दोस्तों शादियाँ कीं, घर बसाया। और ऐसी अपनी मिट्टी पलीद कर ली देखते ही बनता है। ज़िन्दगी है या ज़िन्दगी की कतरन! समझ में आता अगर ज़िन्दगी मनबहलाव है तो बाज आया ऐसे मनबहला क्योंकि इस तरह का मनबहलाव सिर्फ़ खालीपन और उदासी हैं जाता है। जीवन में यदि केन्द्र स्थान न हो तो बड़ी भारी कोलाह भीड़ में रहते हुए भी आप अकेले हैं, और यदि वह है तो रेगि सूने मैदानों पर भी आपको सहचरत्व प्राप्त है और ज़िन्दगी है!! सिर्फ़ उपन्यास, पैसा, कमाई और अध्ययन, शादी इत्या कुछ नहीं है उसका उसके परे कुछ वृहद् लक्ष्य है और होन किन्तु वह सबको मालूम नहीं है, न तिवारी को आज मालू

लिए वह आज छटपटा रहा है।"

मित्र तिवारी के सम्बन्ध में कहता गया, "इस आशय की उसने बातचीत की। यह नहीं कि वह सिलसिलेवार कहता गया। उसके मुँह से उसकी गुत्थियाँ निकालनी पड़ीं, लेकिन मैं उन गुत्थियों को हल न कर सका। सन्तोषजनक उत्तर न दे सका। वह एक मनोवैज्ञानिक पल था। उसमें मेरे सभी उत्तर फीके पड़ गये। मैंने तिवारी को समाज की व्यवस्था और स्थिति समझायी, उसे बतलाया कि उसका आईसोलेशन ही उसकी जिन्दगी के खालीपन का कारण है। आकर्षणहीनता का जो रोग उसे हो गया है वह तभी दूर हो सकता है जब वह समाज के लिए उपयोगी बने, सामाजिक कार्य करे। उसे मैंने साम्यवाद के भी सिद्धान्त बतलाये, उसके अन्तर्गत सामाजिक क्रान्ति के महत्त्व को भी उसके सामने संक्षेप में व्याख्या की, पर उसका प्रभाव न हो पाया। वह क्षण ही वैसा था।

तिवारी से विदा लेते वक़्त मैंने उसे अपनी तबीयत की फ़िक्र लेने के लिए कहा, जिसे सुनकर उसने जवाब दिया, "तबीयत खुद अपनी फ़िक्र ले लेगी, मुझे अपनी चिन्ता करनी चाहिए।" वह स्वर जिन्दगी से उकताये और निराश व्यक्ति का स्वर था। जब मैं नीचे उतर कर घर रवाना हुआ तब मैंने अपनेआप को बिलकुल पराजित अनुभव किया और सोचता रहा कि मुझे एक मास्टरपीस कहानी का मसाला मिल गया है। किन्तु आगे चलकर मेरी अपेक्षाएँ भंग होने को थीं। यह मैं उस समय जान न सका।

दूसरे दिन शाम को यह सुना गया कि तिवारी ने आत्महत्या कर ली है। पाँच मिनिट स्तब्ध नीरवता के बाद मैंने मित्र से पूछा, "तुम सोचते हो कि उसने अपनी निःसंगता और अर्थहीनता के भाव के कारण आत्महत्या कर ली है!"

उसने जवाब दिया, "पहले तो मेरा यही ख़याल हुआ, पर वह ग़लत था! उसकी आत्महत्या के सही कारण क्या हैं मुझे विस्तृत रूप

ह खाली-खाली-सा लगता है जैसे मैं आसमान के खाली
अवस्था में उड़ता रहूँ। अध्ययन न करूँ तो आत्मा स्वयं को हो
ा है। कमा नहीं लेता हूँ, ऐसा थोड़े ही है। सवा सौ महीना मेरे
ाफ़ी है। न माँ, न बाप, न भाई, न बहन! फिर भी कमाने की
आवश्यकता है, मित्रों की क्या आवश्यकता है, स्वयं की क्या आव-
ता है। रास्ते में अकेले घूमते फिरना, या फिर किसी दोस्त को पकड़-
पैसा खर्च करना! स्वयं से घबराहट अपने खालीपन से भय! यही
मूल कारण है। फिर (हँसते हुए) कहा इश्क़!! वह हरेक को नहीं
मला करता। वह संयोग की बात है। प्रत्येक आकर्षण इश्क़ नहीं है;
यह मैं समझता हूँ। आकर्षण का अपना एक मजा है, पर उसमें अनुराग
का उद्देश्य क्या है? इश्क़ का भी आखिर मतलब क्या? जो सिनेमाओं
और कहानियों में बतलाया जाता है, मूर्खतापूर्ण है सब बात! मुझे
सचमुच समझ में नहीं आता कि ज़िन्दगी क्यों है? महीने में तनख्वाह
मिलते ही मैं अपनी भाभियों (दोस्तों की स्त्रियों) और उनके बच्चों को
खिलौने ला देता हूँ। खिलौने देकर भी कोई ख़ास सन्तोष नहीं होता।
आखिर, अन्दर के खालीपन को भरने के लिए ही तो यह सब किया गया
है। कोई मुझे समझाये कि शादी करके कौन-सा सुख है! मेरे दोस्तों ने
शादियाँ कीं, घर बसाया। और ऐसी अपनी मिट्टी पलीद कर ली कि
देखते ही बनता है। ज़िन्दगी है या ज़िन्दगी की कतरन! समझ में नहीं
आता अगर ज़िन्दगी मनबहलाव है तो बाज आया ऐसे मनबहलाव से,
क्योंकि इस तरह का मनबहलाव सिर्फ़ खालीपन और उदासी ही छो
जाता है। जीवन में यदि केन्द्र स्थान न हो तो बड़ी भारी कोलाहल भ
भीड़ में रहते हुए भी आप अकेले हैं, और यदि वह है तो रेगिस्तान
सूने मैदानों पर भी आपको सहचरत्व प्राप्त है और ज़िन्दगी भरी-
है!! सिर्फ़ उपन्यास, पैसा, कमाई और अध्ययन, शादी इत्यादि अ
कुछ नहीं है उसका उसके परे कुछ बृहद् लक्ष्य है और होना चा
किन्तु वह सबको मालूम नहीं है, न तिवारी को आज मालूम है,

सतह से उठत

हुए वह मुझे कभी दिखाई नहीं दी। कभी मैंने उसे हँसते हुए भी नहीं देखा। उस समय उसकी आयु आठ या नौ साल के निकट होगी। उसके भाई के घर से हमारे घर का घरोबा था। इस लिए वह कभी-कभी हमारे यहाँ आया करती थी, सो भी किसी काम से। मुझे उसके शब्द अभी तक याद आ रहे हैं—'हमारी भाभी ने चलनी मँगायी है, हमारी भाभी ने मूसल मँगाया है' आदि।

कभी-कभी मेरी स्त्री पूछती, 'भोजन कर लिया।'

'हओ।'

'क्या-क्या खाया आज।'

'सब खाया।'

'सुनूँ तो!

फिर वह क्या-क्या खाया, यह गिनाने लगती। दाल, भात, तरकारी रोटी, घी, चटनी। उसके बोलने की मीठी शैली से स्त्री प्रसन्न होती। किन्तु मैं अन्य कारण से नाराज होता। मैं जानता था कि वे लोग बड़े ग़रीब हैं हमसे बहुत ज्यादा ग़रीब। मैं जानता था कि ग़रीबों का भोजन क्या होता है। स्त्री के इस प्रश्न और निर्मला के उत्तर के साथ ही मेरा मन विचित्र करुणा से भर उठता। मैं जानता था इस तरह का सवाल ग़रीबों का अपमान है। इस भाव के फलस्वरूप मैं अपनी स्त्री पर अधिक नाराज हो उठता।

निर्मला का चेहरा मुझे बहुत भाता। उसकी गम्भीर उदास आँखें, और दूज के फीके चाँद-सा उसका मुखड़ा। (उन दिनों के) दुधनी धार सफ़ेद कपड़े का पोलका। उसकी ग़रीबी, मातृ-पितृहीनता और स्वभावगत अनावश्यक गम्भीरता ने मेरे हृदय में घर कर लिया। अपनी उस छोटी उम्र में भी वह घर का सब काम करती तथा उसके मत भी बड़े-बूढ़ों के समान रहते।

मैं जानता था कि उसका मस्तिष्क और हृदय दलित और पीड़ित है। किन्तु उससे उद्धार का कोई उपाय न था। ग़रीब बड़े भाई ने उसकी

लूम नहीं।"

किन्तु मेरा सोचना है कि पाराशर की वहू से उसका सम्बन्ध रहा था, जहाँ कि वह अकसर आता-जाता रहा है।

मित्र के मुंह से पाराशर की वहू का नाम सुनकर मेरे शरीर में काएक ठण्डी संवेदना नखशिख तक दौड़ गयी और दिल वैठता-सा मालूम हुआ। मैं मन ही मन वुदवुदाया, "आखिर, मेरी अपेक्षा सच ही निकली।"

आँखों के सामने पाराशर की वहू का चित्र आ गया और उसका जीवन-चरित्र आरम्भ से अन्त तक मेरे मन में घूम गया। किन्तु मेरी इस मनःस्थिति से अनभिज्ञ मेरा दोस्त कहता ही चला गया, "तिवारी की आत्महत्या के दो या तीन दिन वाद तालाव के इसी उत्तर-पश्चिमी कोने में पीपल के पेड़ के नीचे उस टूटे घाट पर से उसने परमधाम प्राप्त किया। वहाने के लिए, वह अपने धोने के कपड़े लेती आयी थी। उनमें से आधे पानी में डूवी हुई पहली सीढ़ी पर ही पाये गये। और आधे ऊपर सूखी हुई जगह पर ही रखे थे। दूसरे दिन सुवह उसकी लाश क़रीव दस वजे ऊपर आती दिखाई दी। काई से आच्छादित रहने के कारण उसका शरीर हरा दिखाई देता था। उसका वह रूप वहुत ही भयानक था। वह नजारा मैंने अपनी आँखों देखा है...." एक गहरी सांस लेकर मेरा मित्र कहते-कहते रुक गया। हमारे दोनों के वीच गहरी निस्तव्धता छा गयी।

किन्तु मेरा मन स्तब्ध नहीं था। आँखों के सामने पाराशर के की वहू का चित्र मूर्त हो उठा था।

उसकी गोरी छुई-मुई-सी सूरत मुझे अव भी याद आती है। व में उसका चेहरा अत्यन्त मोहक था। अण्डाकार गोर वदन और कहती हुई सी गहरी उदास आँखें। वह एक निस्संग नीरव वालिका जव मैं उसके वड़े भाई के यहाँ कार्यवश जाया करता था तो वह देती। परछाईं-सी एक तरफ़ से दूसरी तरफ़ निकल जाती। वस।

सतह से उठता

हुए वह मुझे कभी दिखाई नहीं दी। कभी मैंने उसे हँसते हुए भी नहीं देखा। उस समय उसकी आयु आठ या नौ साल के निकट होगी। उसके भाई के घर से हमारे घर का घरोआ था। इस लिए वह कभी-कभी हमारे यहाँ आया करती थी, सो भी किसी काम से। मुझे उसके शब्द अभी तक याद आ रहे हैं—'हमारी भाभी ने चलनी मँगायी है, हमारी भाभी ने मूसल मँगाया है' आदि।

कभी-कभी मेरी स्त्री पूछती, 'भोजन कर लिया।'

'हओ।'

'क्या-क्या खाया आज।'

'सब खाया।'

'सुनूँ तो!

फिर वह क्या-क्या खाया, यह गिनाने लगती। दाल, भात, तरकारी रोटी, घी, चटनी। उसके बोलने की मीठी शैली से स्त्री प्रसन्न होती। किन्तु मैं अन्य कारण से नाराज होता। मैं जानता था कि वे लोग बड़े ग़रीब हैं हमसे बहुत ज़्यादा ग़रीब। मैं जानता था कि ग़रीबों का भोजन क्या होता है! स्त्री के इस प्रश्न और निर्मला के उत्तर के साथ ही मेरा मन विचित्र करुणा से भर उठता। मैं जानता था इस तरह का सवाल ग़रीबों का अपमान है। इस भाव के फलस्वरूप मैं अपनी स्त्री पर अधिक नाराज हो उठता।

निर्मला का चेहरा मुझे बहुत भाता। उसकी गम्भीर उदास आँखें, और दूज के फीके चाँद-सा उसका मुखड़ा। (उन दिनों के) दुबन्नी धार सफ़ेद कपड़े का पोलका। उसकी ग़रीबी, मातृ-पितृहीनता और स्वभावगत अनावश्यक गम्भीरता ने मेरे हृदय में घर कर लिया। अपनी उस छोटी उम्र में भी वह घर का सब काम करती तथा उसके मत भी बड़े-बूढ़ों के समान रहते।

मैं जानता था कि उसका मस्तिष्क और हृदय दलित और पीड़ित है। किन्तु उससे उद्धार का कोई उपाय न था। ग़रीब बड़े भाई ने उसको

ी। उससे कुछ अच्छी स्थिति वाले घर में कर दी। यहीं से उसका न्दगी ने पलटा खाया। उस संयुक्त परिवार को खानदानियत का रोग ा। अपने कुलशील के कारण, भावों को दबा कर वह अपनी जिन्दगी सर करने लगी। किन्तु, उस घर में रहने का औचित्य प्रदान करने वाली स्थिति यानी पति का अस्तित्व थोड़े ही दिनों में खत्म हो गया। उसकी बीमारी में निर्मला के जो भी गहने थे सब व्यय हो गये। विधवा जीवन के चार वर्ष उसने भौजाइयों के क़ैदखाने में काटे।

उसका चेहरा बदल गया था। गोर मुख सूख चुका था। गालों की हड्डियाँ और नाजुक नाक ऊपर उभर आयी थी। मानो सारे शरीर पर उन्हीं का शासन हो। आँखों के आस-पास त्वचा सूखकर काली पड़ गयी थी। नेत्र में धुआँ था, वह धुआँ जिसका निमित्त पहचाना जा सकने पर भी, उसके वास्तविक कारण का आकलन नहीं किया जा सकता था।

आखिर, निर्मला का भविष्य यह था। एक बार वह अपने घर पर थी, बड़े भाई के मृत्यु के अवसर पर। तब मैंने उसे फूट-फूट कर हुए देखा था। वह उसका युगयुगान्त का अकेला मन रो रहा था। संगता धार मारकर क्रन्दन कर रही थी। अपनी इसी असहाय स्थि उसे अपने मृत पति के घर वापस आना पड़ा, मात्र आजीविका के लि

वह स्वाधीन होना चाहती थी किन्तु, पढ़ी-लिखी न थी। जन्मज कठोर कार्यदक्षता के कारण वह उस संयुक्त परिवार में अत्यन्त उप थी। इसलिए उसकी स्थिति घर के लिए अनिवार्य रूप से आवश्यक

एक दिन वह मुझे रास्ते में मिली। मैं रुकना चाहता था। रुकना चाहती थी पर हम दोनों एक दूसरे के लिए रुके नहीं। लज्जा-संकोच-भय की दीवार खड़ी थी।

जब वह मेरे दृष्टि पथ पर से गुजर कर निकल गयी, तब मुड़कर देखा। वह, वैसी ही धीमी गति से चली जा रही थी व्यवस्था-बद्ध साड़ी उसकी परिष्कृत रुचि की परिचायक थी। से आवाज लगानी चाही। किन्तु, न लगा सका। किन्तु यह व

सतह से

वेणी में फूलों की माला पिरोयी हुई थी ! क्या यह नया संकेत नहीं था ?

मैं उसकी ज़िन्दगी पर सोचने लगा। मेरे मन में उसकी हज़ारों यादें थीं। उसकी दुख भरी ज़िन्दगी क्या केवल उसी की है ! नहीं, बहुतों की ऐसी ही है। किन्तु, उसके जीवन में मुझे एक विशेषता नजर आयी। विशेषता क्यों नजर आयी ? अन्यों में क्यों नहीं दिखी ? क्या सब निर्विशेष और वही विशेष है ? इन प्रश्नों का जवाब मैं नहीं दे सका। किन्तु एक बात जानता हूँ कि उसकी सहज बुद्धि जितनी तीव्र थी उतना ही आत्मदमन घोर था। वह एक सचाई के बल पर अपनी सब प्रवृत्तियों को दबा रही थी। वह सचाई क्या थी, मैं ठीक-ठीक नहीं बतला सकता। उसका किंचित् वर्णन कर सकता हूँ। वह यह कि उसके अपने मनोभाव हैं, जो आज तक किसी पर प्रकट नहीं हुए। उनके प्रति की गयी बुराइयाँ और अन्याय उनके मन में घिरकर, घुसकर एक विशेष प्रकार की वज्रकठोरता प्रदान करता है। यह आत्मदमनशील वज्रकठोरता ही वह सत्य है जिसने निर्मला की गतिविधि को एक विशेष प्रकार की भव्यता, दूरी भरी स्पृहणीयता और ज़िन्दगी के असंख्य अपमानों के बावजूद अपनी बचपन से चली आ रही मनोभावनाओं का गौरव प्रदान किया है, जो अटल है और जिसे डिगाया नहीं जा सकता।

किन्तु यह क्या ? उसकी वेणी में फूल की यह माला कैसी ! इस बात ने मेरे हृदय में एक ही बात साफ़ रख दी कि आखिरकार निर्मला के प्राणों में कहीं तो भी जीवन अंकुरित हो रहा है। निस्सन्देह मैंने सोचा, उसे पल्लवित हो उठना चाहिए। समस्त बन्धन तोड़कर, निर्मला को ज़िन्दगी में आगे बढ़ जाना चाहिए।

मैंने उसे उसके बाद नहीं देखा। केवल यह सुना कि उस संयुक्त परिवार के खानदानियत के कारण, वह जड़ीभूत ज़िन्दगी की मिट्टी में ज़िन्दा गाड़ दी गयी और कब्र के अन्दर के अँधेरे में उसने उस संयुक्त परिवार के लँगड़े होमियोपैथ सदस्य से अपना सम्बन्ध स्थापित कर अपने पवित्र होने का प्रमाण-पत्र हासिल कर लिया। अर्थात् एक मृत पुत्र

किया।

इस अफ़वाह के बाद की स्थिति मैं नहीं जानता। मैंने उसे बहुत [आँ]खों से देखा ही नहीं था। नहीं जानता कि तिवारी की पहचान कैसे हो [ग]यी, और वे दोनों कैसे यहाँ तक बढ़ गये। किन्तु पाराशर के परिवार में [भ]ी विगत दस वर्ष में कई परिवर्तन हो गये थे। वह इकाई स्वयं छिन्न-भिन्न होकर नवीन इकाइयों में रूपान्तरित हो गयी थी। किन्तु, निर्मला तो अपने जेठ के पास ही रहती थी; उसी घर में अपनी जेठानी के अनु-शासन में। मुझे आश्चर्य है कि तिवारी की वहाँ कैसे पहुँच हो गयी।

फिर भी अपने मित्र से तिवारी और निर्मला की खबर सुनकर प्रारम्भ में तो नहीं किन्तु कुछ क्षणों बाद मैं खुश ही हुआ। तिवारी ने उस लड़की को पहचाना, इतना क्या कम है। तिवारी स्वयं बहुत ही संजीदा, साथ ही बहुत हृदयवान् प्राणी था, इसमें किसी को सन्देह नहीं है। निर्मला और वह एक दूसरे का सुख-दुख देख पाये यह मेरे और मेरी स्त्री के लिए खुशी की बात है। निर्मला और तिवारी जैसे सैकड़ों पड़े हैं यह उन दोनों के महत्त्व को कम नहीं करता, ऐसा मुझे लगा।

किन्तु, अपने मित्र से तिवारी और पाराशर की वहू निर्मला का हाल सुनकर मैं उस सियाह तालाब के विकराल आकार-प्रकार से घबरा-सा गया, और मुझे लगा कि न मालूम कितनी निर्मलाएँ यहाँ जल-समाधि लेत[ी] होंगी! साथ ही मेरे मन में निर्मला की तसवीर साफ़-साफ़ खिंच आयी

मित्र और मेरे बीच में पन्द्रह-बीस मिनट का घनघोर मौन थ[ा]। मैंने वह भंग किया, "तो सचमुच! तिवारी का निर्मला से सम[्बन्ध] रहा?"

जवाब में, मित्र हँस दिया। एक पल, मौन के बाद बोला, "[…] के लिए मसाला तो मिला, वह कहानी जो कभी नहीं लिखी जायेग[ी]।"

मुझे सूझा, "ऐसी जिन्दा घटनाओं से कहानी नहीं बनती। [...] इतिहास है। पर, क्यों जी, क्या यह सच है कि तिवारी से नि[र्मला का] अनुचित सम्बन्ध रह गया। अगर यह ठीक है, तो बहुत बुर[ा ...]

सतह से उठ[...]

गयी। आई ऐम सॉरी फ़ॉर हर—मुझे निर्मला के लिए दुख है।

मित्र ने कुतूहल से पूछा, "क्यों? मैं तो इस पर दुखी नहीं!"

"मैंने निर्मला को बहुत ही पवित्र रूप में देखा है। मैं उसे इस परिवर्तित स्थिति में देखने का अभ्यस्त नहीं हूँ, न देखना चाहता हूँ..."

सियाह तालाब के उस पार से ठण्डी हवा बहने लगी। रात की गम्भीर मुद्रा अपरिवर्तित थी। उसका गहरा विस्तृत मौन कान में कुछ बोलता हुआ-सा लगता था। दूर, सामने की सड़क के कोने पर नीली रोशनी वाली होटल अभी तक खुली हुई थी। सड़क पर इक्के-दुक्के आदमी आते-जाते दिखाई दे रहे थे।

इतने में फ़ायर ब्रिगेड की दो मोटरें ज़ोर-ज़ोर से घण्टी बजाती और सुनसान को गुँजाती हुई गुज़र गयी। जाने कहाँ आग लगी थी। हम तालाब के किनारे पर उसी स्थान पर स्थिर बैठे हुए थे।

फ़ायर ब्रिगेड की मोटरों ने हमारा ध्यान भंग कर दिया। यह इच्छा कि स्थान बदल दिया जाये। मैं सहसा उठ बैठा और सिगरेट ले आता हूँ, कहकर उस होटल की तरफ़ चलता बना जहाँ पान की दुकान रहने की अपेक्षा थी।

मेरा मन अपनेआप से ही बात करता जाता था। सच है कि मैं निर्मला की ज़िन्दगी में हरियाव, उत्फुल्लता और गति चाहता था पर, वहाँ मात्र अगति और दुर्गति नज़र आयी। क्या वह जीवन अपनेआप में पवित्र था? एक तरह से था भी, क्योंकि उस अगति के जड़ीभूत क्षेत्र की सीमा के अन्दर जो साहस निर्मला ने किया वह एकदम ग़लत था। उसने अगति को बढ़ा दिया, उसे अधिक भयावह कर दिया। इससे तो उसका प्रारम्भिक मूल अगतिमय जीवन ही क्या बुरा था? उसमें यत्न-प्रौ मर्यादा तो थी, एक बने हुए मार्ग से सामंजस्य तो था, चाहे वह कितना ही आत्म-हननकारी तथा जीवन-हननशील हो। ज़िन्दगी की कोई भी अवस्था क्षेत्र, स्थिति या पल इतने बुरे नहीं होते, जब तक उन्हें किसी भी प्रकार के सामंजस्य का आधार प्राप्त होता रहता है। यदि वह सामंजस्य

बुरा है, अपवित्र है या अवनति की ओर ले जाने वाला है तो उसे बदल कर नयी परिस्थिति पैदा करके नया सामंजस्य पैदा करना चाहिए। किन्तु मैं जानता हूँ। निर्मला के लिए यह असम्भव ही नहीं, उसकी स्थिति-परिस्थिति की भयानक दुःस्थिति में इसके अलावा कदाचित् ही कोई दूसरा मार्ग रहा हो। यदि तिवारी ने उसकी ज़िन्दगी में आकर कुछ हरियाली उत्पन्न की हो तो बहुत अच्छा है, परन्तु ऐसा प्रतीत नहीं होता।

मैं सोचता चला गया।



# समझौता

अँधेरे से भरी, धुँधली, सँकरी प्रदीर्घ कॉरिडार और पत्थर की दीवारें। ऊँची छत की गहरी कानिस पर एक जगह कबूतरों का घोंसला, और कभी-कभी गूँज उठनेवाली गुटरगूँ, जो शाम के छह बजे के सूने को और भी गहरा कर देती है। सूनी कॉरिडार घूमकर एक जीने तक पहुँचती है। जीना ऊपर चढ़ता है, बीच में रुकता है और फिर मुड़कर एक दूसरी प्रदीर्घ कॉरिडार में समाप्त होता है।

सभी कमरे बन्द हैं। दरवाज़ों पर ताले लगे हैं। एक अजीब निर्जन, उदास सूनापन इस दूसरी मंज़िलकी कॉरिडार में फैला हुआ है। मैं तेज़ी से बढ़ रहा हूँ। मेरी चप्पलों की आवाज़ नहीं होती। नीचे मार्ग पर टाट का मैटिंग किया गया है।

दूर, सिर्फ़ एक कमरा खुला है। भीतर से कॉरिडार में रोशनी का एक खयाल फैला हुआ है। रोशनी नहीं, क्योंकि कमरे पर एक हरा परदा है। पहुँचने पर बाहर, धुँधले अँधेरे में एक आदमी बैठा हुआ दिखाई देता है। मैं उसकी परवा नहीं करता। आगे बढ़ता हूँ और भीतर घुस जाता हूँ।

कमरा जगमगा रहा है। मेरी आँखों में रोशनी भर जाती है। एक व्यक्ति काला ऊनी कोट पहने, जिसके सामने टेबिल पर कागज़ बिखरे पड़े हैं, अलसायी-थकी आँखें पोंछता हुआ मुसकराकर मुझसे कहता है, "आइए, हुज़ूर, आइए!"

मेरा जी धड़ककर रह जाता है, 'हुज़ूर' शब्द पर मुझे आपत्ति है।

उसमें गहरा व्यंग्य है। उसमें एक भीतरी मार है। मैं कन्धों पर फटी अपनी शर्ट के बारे में सचेत हो उठता हूँ। कमर की जगह पैंट तानने के लिए बेल्टनुमा पट्टी के लिए जो बटन लगाया गया था, उसकी ग़ैरहाज़िरी से मेरी आत्मा भड़क उठती है।

और मैं ईर्ष्या से उस व्यक्ति के नये फ़ैशनेबल कोट की ओर देखने लगता हूँ और जवान चेहरे की ओर मुसकान भरकर कहता हूँ, "आपका काम ख़त्म हुआ!"

मेरी बात में बनावटी मैत्री का रंग है। उसका काम खत्म हुआ या नहीं, इससे मुझे मतलब?

उसकी अलसायी थकान के दौर में वहाँ मेरा पहुँचना शायद उसे अच्छा लगा। शायद अपने काम से उसकी जो उकताहट थी, वह मेरे आने से भंग हुई। अकेलेपन से अपनी मुक्ति से प्रसन्न होकर उसने फैलते हुए कहा, "बैठो, बैठो, कुरसी लो!"

उसका वचन सुनकर मैं धीरे-धीरे कुरसी पर बैठा। यदि कोई बड़ा अधिकारी छोटे को—बहुत छोटे को कुरसी पर बैठने को कहे तो अनुशासन कैसे रहेगा! अनुशासन, हमारे लिए! जो छोटे हैं और निर्बल हैं, जिन्हें दम घोंटकर मारा जाता है और जिनसे काम करवाया जाता है! मुझे एक लोहे का शिकंजा जकड़े हुए है, कब छूटूँगा मैं इस शिकंजे से? ख़ैर, शिकंजे को ढीलाकर, ज़रा आराम ही कर लूँ।

मैं धीरे-धीरे कुरसी पर बैठता हूँ। वह अफ़सर फिर फ़ाइलों में डूब जाता है। दो पलों का विश्राम मुझे अच्छा लगता है। मैं कमरे का अध्ययन करने लगता हूँ। वही कमरा, मेरा जाना पहचाना, जिसकी हर चीज़ मेरी जमायी है। मेरी देख-रेख में उसका पूरा इन्तज़ाम हुआ है। ख़ूबसूरत आरामकुरसियाँ, सुन्दर टेबिल, परदे, आलमारियाँ, फ़ाइलें रखने का साइड-रैक आदि-आदि। इस समय वह कमरा अस्त-व्यस्त लगता है, और बेहद पराया। बिजली की रोशनी में, उसकी अस्त-व्यस्तता चमक रही है, उसका परायापन जगमगा रहा है।

मैं एक गहरी साँस भरता हूँ और उसे धीरे-धीरे छोड़ता हूँ। मुझे हृदय-रोग हो गया है—गुस्से का, क्षोभ का, खीझ का और अविवेकपूर्ण कुछ भी कर डालने की राक्षसी क्षमता का।

मेरे पास पिस्तौल है। और, मान लीजिए, मैं उस व्यक्ति का—जो मेरा अफ़सर है, मित्र है, बन्धु है—खून कर डालता हूँ। लेकिन पिस्तौल अच्छी है, गोली भी अच्छी है; पर काम—काम बुरा है। उस बेचारे का क्या गुनाह ? वह तो मशीन का एक पुर्ज़ा है। इस मशीन में ग़लत जगह हाथ आते ही वह कट जायेगा, आदमी उसमें फँसकर कुचल जायेगा, जैसे बैंगन! सबसे अच्छा है कि एकाएक आसमान में हवाई जहाज़ मँडराये, बमबारी हो और यह कमरा ढह पड़े, जिसमें मैं और वह दोनों ख़त्म हो जायँ। अलबत्ता, भूकम्प भी यह काम कर सकता है।

फ़ाइल से सिर ऊँचा करके उसने कहा, "भाई, बड़ा मुश्किल है।" और उसने घण्टी बजायी।

एक ढीला-ढाला, बेवकूफ़-सा प्रतीत होनेवाला स्थूलकाय व्यक्ति सामने आ खड़ा हुआ।

अफ़सर ने, जिसका नाम मेहरबानसिंह था, भौंहें ऊँची करके सप्रश्न भाव से कहा, "कैण्टीन से दो कप गरम चाय ले आओ।" मेरी तरफ़ ध्यान से देखकर फिर उससे कहा, "कुछ खाने को भी लेते आना।"

चपरासी की आवाज़ ऊँची थी। उसने गरजकर कहा, "कैण्टीन बन्द हो गयी।"

"देखो, खुली होगी, अभी छह नहीं बजे होंगे।"

चाय और अल्पाहार के प्रस्ताव से मेरा दिमाग़ कुछ ठण्डा हुआ। ज़रा दिल में रोशनी फैली। आदमीयत सब जगह है। इनसानियत का ठेका मैंने ही नहीं लिया। मेरा मस्तिष्क का चक्र घूमा। पैवलॉव ने ठीक कहा था—'कण्डिशण्ड रिफ़्लैक्स!' ख़याल भी रिफ़्लैक्स ऐक्शन है, लेकिन मुझे पैवलॉव की दाढ़ी अच्छी लगती है। उससे भी ज़्यादा प्रिय, उसकी दयालु, ध्यान-भरी आँखें। उसका चित्र मेरे सामने तैर आता है।

जहार करते हुए बग़ैर चाय पिये, रास्ते में बालटी लटकाये कुएँ की ओर चल पड़े और भरी हुई बालटियों सहित वापस लौटे तो चूल्हे के पास बच्चों के साथ बातचीत करती हुई स्त्री कह रही थी, "हुँ ऊँ! तुम्हारे बाबूजी; अब बड़े अफ़सर होंगे; अब जण्डेल होंगे, अपनी कम्पनी खोलेंगे, अपना अखबार निकालेंगे।" बच्चों को समझाते हुए (बच्चों-जैसे हो) निष्कलुष सीख-भरी वाणी में वह कह रही थी।

जवाब में बड़ा बच्चा अपने पैरों के तलुओं को छूते हुए, तुतलाये हुए कहता, फिर हमें पैरों में जूता ला दंगे।

छोटा बच्चा बड़े बच्चे की होड़ करता हुआ कहता, "हमें कमीज ला दंगे। हमें कोट ला दंगे।"

तमाशा यह कि बच्चे सिर्फ़ इसी खुशी में नाचने लगते। और स्त्री पति के चेहरे को देख मुसकरा उठती।

रामलाल का दिल करुणा से भर उठता, और उसके दमन के फल-स्वरूप चेहरा कठोर हो जाता, यद्यपि वह मात्र ऐसा ढोंग था जो वृद्ध भी पहचान जाता।

उसकी यह स्थिति देखकर, उसके हाथों से बालटियों को छु पति को चूल्हे के पास बैठा लेती। चाय की प्याली आगे करके पूछ "नाराज क्यों हो?"

और रामलाल हँस पड़ता। उसके मन में मिठास भर उठती। ही मन कहता, 'मुझे मिला लेने का अच्छा तरीक़ा है।' जवाब देता, तुम क्यों नाराज थीं?"

और फिर वे एक दूसरे की आँखों में आँखें डालकर परस्पर व देखते, और एक दूसरे को मनाने की मुद्रा में हँस पड़ते।

किन्तु उनकी आँखों में नाराजगी के कारणों के चित्र उ पहचान जाते कि एक दूसरे के प्रति अप्रसन्नता की आड़ में अपने ही से नाराजगी छिपी हुई है। उनके जीवन की प्रधान सम उनके दिलों को निर्दयतापूर्वक कुचला करती हैं, आँखों के स

सतह से

उठती।

चाय खत्म कर पति अपनी स्त्री की पीठ थपकारकर और हिम्मत दिलाता हुआ उठ खड़ा होता। किन्तु स्त्री जानती है कि उसके दिल को समझाने मात्र के लिए बातें कही जा रही हैं।

वास्तविकता यह थी कि रामलाल अफ़सर नहीं, जण्डेल नहीं, अख़बार का मालिक नहीं, बल्कि एक दरिद्र व्यक्ति हो रहा था। जो एक-एक पैसे के लिए मारा-मारा फिरता रहता है। पति-पत्नी—दोनों के सामने आशा के स्वप्न-चित्र न थे, *मूर्त-दृश्य आशा के महल! किसी भी तरीक़े से गुज़ारा* हो, बीमार को दवा मिले और खाने को रोटी और तन को कपड़ा। उसकी दरिद्रता की ओर उँगली उठानेवाले समाज को बहुत दूर छोड़कर वे दोनों इधर आ बसे थे।

साढ़े चार बजे के बाद रामलाल अग्रवाल घर के लिए बेचैन हो उठता, और घर में बच्चे तथा स्त्री उसके लिए। शाम की चाय घर के लोग अलग पी लेते, किन्तु तभी से रामलाल की प्रतीक्षा का काल शुरू होता था। संघर्ष, गरीबी और कष्ट—इन तीनों ने परिवार के सदस्यों को अभिन्न बना दिया था।

कल उसने अपनी स्त्री को गप दे दी थी कि उसे सुबह ऑफ़िस चले जाना है, चूँकि उसे निहायत ज़रूरी काम है। वास्तविक बात यह है कि जिस काम के लिए उसे घर से बाहर निकलना था, वह ऐसा था जिसके लिए काफ़ी मानसिक वीरता तथा, एक अर्थ में, निर्लज्जता की आवश्यकता थी। वह सरकारी काम न था। किन्तु स्त्री की ओर से समय की पाबन्दी रखवाने की ग़रज़ से झूठ का आसरा लेकर उसने अपना इरादा पूरा करना चाहा।

आँख तो उसकी खुल ही गयी थी। पर ज्यों ही जिस काम के लिए निकलने के ख़यालात उसे सताने लगे त्यों ही उसके दिमाग़ में एक अजीब-सी सुस्ती, एक विचित्र प्रकार का अवरोध काम करने लगा।

स्त्री का कुपित चेहरा देख, उसके मन में भयानक बेचैनी हो उठी।

वही चेहरा जिसे उसकी अभावमयी सन्त्रस्त गिरस्ती का चेहरा कहना चाहिए, अभाव के उस प्रतीक पर वह मन ही मन बिगड़ पड़ा, किन्तु समय कम रहने से, अपने आपको संयमित कर वह दूध लाने निकल गया और बग़ैर चाय का इन्तजार किये, वह घर से ही नहीं, महल्ले से भी दूर निकल गया।

किन्तु जो रास्ता उसने पकड़ा वह उस दिशा से नहीं जाता था जिस ओर वस्तुतः उसे जाना था। फिर भी वह चलता गया।

उसके पास साइकिल थी। वह बहुत दूर निकल आया। उसने सोचा, सारा दिन उसके पास है, ऑफ़िस में भी छुट्टी है। दिमाग़ में जो कुछ था वह जोर-जोर से घूम रहा था और तब एकाएक उसे ख़याल आया—अकस्मात् बिजली-जैसा। पल-भर के लिए उसकी समस्त चेतना वहाँ पर केन्द्रित हो गयी।

किसी तेज रोशनी से चमकती हुई वे आँखें—मानो किसी पागल की हों। फिर भी वे सचेत थीं अपनी हताशा में सम्मिलित प्रतिरोध से भरी हुई सम्पूर्ण निरपेक्ष, किन्तु किसी को उसके कर्तव्य का भान कराती हुई निराश और किसी अमूर्त (यानी तुरत समझ में न आ सकनेवाले कि क्यों ऐसा है) क्रोध और क्षोभ में जलती हुई।

पीले, कृश, सुघड़ चेहरे की वे आँखें रामलाल के अन्तःकरण में गड़ी जा रही थीं। मानो किन्हीं तेज किरणों की वे लम्बी आलपीनें हों। उनकी यह दृढ़ एकाग्र निरन्तर दृष्टि हृदय को आह्लाद देनेवाली न थी। चेतना की गहरी तटों को जबरदस्ती झकझोर, विचारों और वेदनाओं की भयानक स्थिति उत्पन्न कर वे तमोलीन गहराई में से एक केन्द्रीय सत्य का उद्घाटन करती थीं, जो रामलाल के लाख प्रयत्नों के बावजूद छिप न सका। आँखों की तेज रोशनी के एक पल के भीतर ही रामलाल कई बार जन्मा और कई बार मर गया उसके कई पुनर्जन्म हुए।

रामलाल के जीवन की पूरी कहानी उसके स्वीकृत-अस्वीकृत, उद्-

घाटित-अनुद्‌घाटित अपराधों को तथा-कथा और यथा-कथा आँखों के सामने से विद्युत्‌ की गति तथा प्रकाश का रूप और वेग लेकर सरक गयी। अनेक केन्द्रीय सत्य उड़ते हुए नील स्फुलिंगों-से—अपनी उद्वेग-जनक आभा बिखराते हुए विलीन हो गये। और उन चिंगारियों की तेज नोक रामलाल की अन्तश्चेतना की गहराई तक घुस गयी, उसने बहुत बड़ा घाव कर दिया, यद्यपि रामलाल उसके चिरस्थायी वेदनापूर्ण स्वरूप को उस समय पहचान न पाया।

साइकिल से वह तुरत उतर पड़ा, और उसको लगा, जैसे उसका कुछ खो गया हो, मानो उसके पास दस रुपये का नोट था जो अब नहीं रहा। किसी ने उसको उड़ा लिया। किसी ने शायद, उसकी जेब कतर ली। और वह सचमुच अपनी जेबों को टटोलने लगा कि शायद उसमें उसे दस रुपये का नोट प्राप्त हो जाये। तमाशा यह कि यह सब करते हुए भी उसका सचेत मन कह रहा था कि क्या तमाशा कर रहे हो। तुम्हारा कुछ खोया नहीं है। दस रुपये तुम्हारी जेब में हो ही कैसे सकते हैं। एक आना भी तुम्हारी जेब में है? वाह रे पागलपन! किन्तु अपने मन के इस स्वर की उपेक्षा करता हुआ मन अस्वास्थ्य के गहन दुख का स्वाद कर लेने में तन्मय था। वह अपनी जेबों की खानातलाशी लेने में मशगूल था।

अकस्मात्‌ उसने अपनी जेब के कोने में से एक चवन्नी और एक आना बरामद किया, और वह खुश हो गया। उन पैसों के प्रतिकारात्मक रूप से उसे सन्तोष दिला दिया कुछ पलों के लिए। यह सोचता हुआ कि उसके दिमाग़ में जो अभी-अभी विप्लव हुआ है उसके मूल सार-सूत्रों को वह पकड़ ले और फिर अपने काम पर आगे बढ़े। वह एक समीपस्थ कैफ़े में घुस गया। उसके एकान्त कोने में रखे हुए कुरसी-टेबिल की तरफ़ वह आकर्षित हुआ। और तुरत उसपर अधिकार कर लिया।

आधुनिक सुविधाओं से सज्जित यह कैफ़े विशेष आकर्षक नहीं था किन्तु उसका विशाल हॉल जिसमें टेबिल-कुरसियाँ लगी हुई थीं हवा और प्रकाश का मुक्त प्रांगन बना हुआ था। रामलाल का घर जहाँ न

प्रकाश था, न हवा, उससे विरोधपूर्ण कैफ़े की स्थिति के कारण उसे वह अच्छा लगता था। उसके एक कोने में बैठकर वह विचार कर सकता था। मन की उद्वेगपूर्ण स्थिति में, वह वहाँ आया, बशर्ते कि जेब में कुछ रहे। उसके मित्रों में कोई भी नहीं जानता था कि रामलाल अग्रवाल कभी-कभी यहाँ भी दिखाई देता है।

ज्यों ही वह कुरसी पर बैठा उसने फिर उसी चेहरे को अपने मन में विराजित मूर्त करने की कोशिश की। चित्र मन में उभरा किन्तु उसके रंग अब फीके पड़ गये थे। उसने जेब से एक मैला कागज और पेन्सिल निकाली और कुछ नोट करने लग गया।

बॉय काफ़ी की ट्रे रखकर चला गया था। कप तैयार कर एक घूँट वह पीता जाता था और लिखित पंक्ति को पढ़ता जाता था। पढ़ चुकने के बाद उसने वह कागज जेब में रख लिया और बुदबुदाया, "आज शाम तक व्यवस्था हो ही जानी चाहिए।"

किन्तु इस सम्भावना की असम्भावना का खयाल आते ही उसके हृदय में एक टीस उठी। मानो किसी ने उसके दिल में खंजर भोंक दिया हो। जो धँस गया। और उसके शरीर की सारी शक्ति और मन का बल लुप्त हो गया। और पैरों की नसों में एक विचित्र प्रकार की ठण्डी ऐंठन शुरू हो गयी, कुछ क्षणों तक क़ायम रही।

कुछ पलों बाद बिजली की चमक-सा एक चित्र उसके दिमाग़ में कौंध गया। उसने उसके बारे में तो विचार ही नहीं किया था। वह अवश्य देगा। किन्तु कैसे देगा? दे तो वह सकता है किन्तु....। मांगे कैसे? उसे कैसे समझाया जाये!! यही तो समस्या है।

यह सोच लेने के बाद रामलाल फिर अपने पूर्व-विचार पर आ गया। जिस व्यक्ति के पास जाने के लिए वह घर से निकला था, उसी ओर संक्रमण करना चाहिए, यही उसने निर्णय किया। उसे पल-भर के लिए सन्तोष हुआ, जो काफ़ूर हो गया इस खयाल के आते ही कि शायद वह व्यक्ति घर पर न हो अथवा गाँव चला गया हो।

वह कुरसी से उठ खड़ा होने को ही था कि उसकी निगाह दूसरे टेबिल पर पड़े एक अखबार पर गयी। उसके नीचे एक दूसरा अखबार भी था। यद्यपि उसे देर हो रही थी, मोह संवरण न कर सका, और उसने अखबार को उठा लिया।

पन्ने पलटते-पलटते वह एक समाचार पर ठिठका। मध्य प्रदेश के किसी क़सबे के एक ग्रामीण शिक्षक ने आत्महत्या कर ली। रेल के नीचे वह कट गया। जेब में एक पुरजा पाया गया। जिसमें लिखा था कि 'चालीस रुपये माहवार तनख्वाह और पाँच रुपये महँगाई। कुल रुपये पैंतालीस में गुजर-बसर करना असम्भव है। घर में बीमारी और बड़ा परिवार। जमाने से तंग और दुनिया से हिरास, दिल से शिकस्त और तिहाना काम में एक टीचर अपने प्यारे परिवार का उदर-भरण करने में असमर्थ हूँ। पैंतालीस रुपये में पेट और घरवालों की सेहतें नहीं पाल सकता। नामुराद और नाकामयाब मैं टीचर खुदकुशी कर रहा हूँ।'

यह खबर मोटे-मोटे हर्फों में 'फ्रिडम' में उसने पढ़ी। यह भी पढ़ा कि जगह-जगह सभाएँ हो रही हैं। टीचर देशपाण्डे की स्मृति को अमर बनाने के लिए नौजवानों ने ग़रीब शिक्षक के सवाल पर आन्दोलन छेड़ दिया है। जिन-जिन शहरों, क़सबों और गाँवों में सभाएँ हो रही थीं उनके संक्षिप्त समाचार एक के नीचे एक दिये गये थे। जन-सेवी उग्र राजनीतिक पार्टियों और स्वतन्त्र मतवादी कार्यकर्ताओं ने इस सवाल को अपने हाथों में लिया। सभाओं में सरकार की आलोचना की गयी और प्राथमिक शिक्षक संघ से आग्रह किया कि वह तुरत प्रान्तव्यापी आन्दोलन छेड़ दें। किन्तु शिक्षक संघ के इस फ़ैसले के लिए रुकने की जरूरत नहीं। जहाँ-तहाँ स्थानीय संघर्ष छेड़ दिये जायँ।

इस अखबार ने बड़े अच्छे ढंग से इस समाचार को छापा था। वह कुछ पुराना होने पर भी, रामलाल को बिलकुल नया लगा। उसको पढ़ते-पढ़ते उसे भी जोश आ गया। उसके दिल की सारी नाउम्मीदी एक विश्व-व्यापी अंगार में सम्पादित होकर उसके दिल को गरमी और आत्मा

किरण प्रदान करने लगी। बीमार को जैसे सेहत प्राप्त होती है, भूखे जैसे अन्न मिल जाता है, निस्सहाय को जैसे कोई उद्धारक अभिन्न-दय मित्र के दर्शन होते हैं—बिलकुल उसी तरह रामलाल को एक सत्य के दर्शन प्राप्त हुए, वह सत्य जिसका वह स्वयं एक अंग है। रामलाल ने अपने-आपको प्राप्त कर लिया, अपने-आपको खोज लिया।

क्या रामलाल स्वयं टीचर देशपाण्डे नहीं है, जो रेल के नीचे कटकर मर गया! क्या उसने कभी नहीं सोचा था कि अपनी उलझनों की दुनिया से फ़रार होने के लिए निश्चय कर डाले! पर हाँ, उसमें और देशपाण्डे में एक फ़र्क़ था। ग्रामीण शिक्षक मामूली मैट्रिक पास था इसलिए उसे कट मरने की सूझी। रामलाल ग्रेजुएट है, उसने (अपनी कल्पना में) एक रिवाल्वर पाया—भरा हुआ रिवाल्वर। उसने अपनी स्त्री पर दो फ़ायर किये। एक-एक फ़ायर से दोनों को खत्म किया। काम खत्म, पैसा हज़म। खुद खत्म हुए, दुनिया खत्म हुई। उसकी लाचार बेबस ग़रीबी ज़िन्दगी पर दया दिखानेवाले माँ-बाप, भाई-बहन और रिश्तेदारों की दया के भाव, उस व्यवस्था, उस पद्धति के खिलाफ़ घृणा—ज्वलन्त विषाक्त घृणा के रूप में बदल गये। पर शायद रामलाल को देशपाण्डे से ज़िन्दा रह का ज़्यादा मौक़ा था, इसलिए वह अब तक जीवित रह सका। तो क हुआ! देशपाण्डे और उसकी श्रेणी एक ही है।

रामलाल स्वयं देशपाण्डे है, और बिलखता परिवार भी है जो किसी गाँव में—दूर किसी गाँव में ज़िन्दगी की सियाह चट्टानों पर बोने की पागल कोशिश कर रहा है। रामलाल वह बेचैन नौजवा है जिसने देशपाण्डे की खुदकुशी की खबर सुन, इनक़लाब की आग की हिम्मत और जुर्रत की और गिरफ़्तार हुआ। रामलाल वह वे जलसे, पोलिटिक्स डिमांस्ट्रेशन भी है जो देशपाण्डे और उसके के लिए आग के शोलों की मानिन्द भड़क उठे। किन्तु सबसे रामलाल की वह सूरत है, वह शक्ल है जो एक टीचर की होती बढ़े हुए, पीले चेहरे पर थकान और संयम का सौन्दर्य। छोटे-

सतह से

फटेहाल, बच्चों के दिलो-दिमाग में ज्ञान का एक-एक कण, एक-एक बीज डालने में प्रवीण, स्नेह-विश्वास-सादगी की मूरत, वह मुलझा हुआ पर मुस्तकिल दिमाग, फटेहाल पर गम्भीर, लाचार पर दृढ़, ग़रीब पर इल्मोअमल का बहुत बड़ा पैग़म्बर वह मामूली टीचर, वह दिमाग़ी मजदूर। समाज में जिसकी कोई वक़त नहीं, दुनिया जिसे हिकारत की नज़र से देखती है, अफ़सर जिसे तुच्छ समझता है, प्रोफ़ेसर जिसे दयनीय मानता है, सरकार जिसे कोड़ा समझती है और जिससे इकतरफ़ा बलिदान माँगा करती है, वह ग्रामीण शिक्षक। रामलाल ने अपनी मूरत अपने दिल में देख ली।

इन सारे भावों को उसके हृदय में आने और अन्तःकरण में निमग्न होने में तीन मिनट से भी ज़्यादा समय न लगा होगा कि उसने पाया—सामने की टेबिल पर एक परिचित मूरत दीख रही है। किन्तु अपने भावों की गरमी अभी गयी नहीं थी। उसे दूसरों की ओर झाँकने की अभी फ़ुरसत कहाँ ? वह तो अभी सोच रहा है।

रामलाल ने बौद्धिक ढंग से भी कुछ निष्कर्ष निकाले। एक तो यह कि वह स्वयं विशाल भव्य उपन्यास हो सकता है और उसका अगमूव एक पात्र भी। पर अभी वह कुछ नहीं। पर उसे होना चाहिए। नवीन शक्तियों की ऊष्मा उसमें ज़रूरत से ज़्यादा हो सकती है और एकाएक भड़क सकती है, पर अभी तक वह अपने आपको उससे बचाता आ रहा है....पर कब तलक ? उसे उलझ ही जाना चाहिए। यही धर्म है।

उसने सिर ऊँचा कर कैफ़े के हॉल के चारों ओर नज़र दौड़ायी। पर पास की सूरत एकदम दिखाई न दी, किन्तु एक पल के अन्दर हॉल का रिव्यू समाप्त करने के बाद उसपर नज़र ठिठकी।

चेहरे पर परिचय की मुसकराहट थी। वह मुसकराहट जो कुछ कहना चाहने के पहले ओठों पर खिंच उठती है।

रामलाल के मुँह से फिसल गया, "कहिए आप इधर कैसे ?"

"क्यों, मैं तो अक्सर आता हूँ यहाँ।"

"सदर में रहती हैं क्या आप ?"

"नहीं, जब मानिंग शो देखना होता है तब इधर भी....."

रामलाल को खयाल आया कि हां, लोग छुट्टी के दिन सुवह का शो देखने आया करते हैं। कला-प्रेमी शिक्षा-प्राप्त नागरिक समुदाय इधर झुक जाया करता है। पर रामलाल क्यों इधर आया करता है ? पैसे की तलाश में निकला तो इधर भटक पड़ा। लाहौल विलाकूवत।

अपने अभाव के वोध से उसके हृदय में एक टीस उठी। वह अस्थिर हो गया। लड़की उससे कुछ नये प्रश्न-उत्तर यानी वात की अपेक्षा करती हुई नीचे गरदन डाले थी।

रामलाल ने ऊँची निगाह कर उसकी ओर देखा और लड़की ने उसकी ओर। पर वह कोरी और सूनी दृष्टि थी। परिचय की मुसकान के वाद सहज संकोच ने अपरिचय का जामा पहन लिया।

वहाने से रामलाल ने दूसरे अखवार भी उठा लिये। पर यह सोचता गया, 'कभी-कभी यह भी होता है। एक दूसरे से विलकुल अपरिचित रहते हुए भी लोग अपनी सारी अपरिचयता को यथास्थान सुरक्षित रख-कर मात्र वातचीत करने के लिए कुछ वोल उठते हैं, उसी का यह उदा-हरण है।'

किन्तु उस लड़की की सूरत मन में दो पल के लिए रँग गयी। सब कुछ व्यवस्थावद्ध, चुस्त-दुरुस्त। पोशाक विलकुल सादी, यहाँ तक कि कपड़े की राशन दुकान से मिली हुई कत्थई किनारे की मोटी साड़ी और सफ़ेद झम्पर। किन्तु पहनने का तरीक़ा ऐसा कि आँखों में भर उठे।

वह लड़की अपनी जगह से उठी और चुपचाप एक अखवार फ़िल्म-पेज रामलाल की ओर खिसकाते हुए वोली, "यह उसकी आलोचना। 'मोशिये वेर्दू' है आज मेट्रो में।"

इतने में दो सज्जन कैफ़े में घुसे। वे उस लड़की के पास आये, और मराठी में कुछ वोले जिसे रामलाल ठीक-ठीक न समझ सका। वे लौट गये। रामलाल ने सोचा, शायद सिगरेट-विगरेट लेने के लिए गये होंगे।

रामलाल ने आलोचना सरसरी तौर पर पढ़ ली और जो पहली चीज उसे लगी वह यह कि उन दोनों में कई बातें एक हैं। खुश होकर मुसकराता हुआ वह उस लड़की की ओर देखने लगा तो उसकी नजर सहसा उसके गले में पड़ी सोने की माला पर गयी।

"ये जो दो सज्जन आये थे, आपके कौन हैं?"

"मेरे पिताजी और दूसरे मेरे मामा होते हैं।"

"पिताजी क्या करते हैं?"

"वकालत, जो चलती नहीं।"

रामलाल ने कुतूहल से सिर्फ़ गरदन हिला दी।

लड़की कहती गयी, "इसलिए मुझे नौकरी करनी पड़ी। उन्होंने मुझे पढ़ाया, अब मेरी बारी है दो छोटे भाइयों को पढ़ाने की।"

इतने में बाहर गये दोनों सज्जन लौट आये और लड़की उनसे बातें करने लगी। कॉफ़ी की ट्रे भी आ गयी थी।

रामलाल फिर अकेला पड़ गया। उसके मन में लड़की की सोने की माला चमकने लगी। वैसी माला अगर आज उसके पास होती तो उसकी कई कठिनाइयाँ दूर हो जातीं। किन्तु जब रामलाल अग्रवाल ने होश सँभाला तो उस महाराष्ट्रीय लड़की से कहीं ज्यादा सोना उसके पास था। किन्तु आज कुछ भी नहीं। कठिनाइयों ने न सिर्फ़ सोना खा डाला बल्कि शरीर को भी झुलसा दिया। उसे कमजोरी और रोग का घर बना दिया। तनख्वाह की बड़ी रकम डॉक्टरों के पास जाने लगी और क़र्ज़ का पहाड़ ऊँचा होता चला। चिन्ता का धुआँ दिलो-दिमाग़ में हमेशा के लिए भर उठा और आत्मा की लौ धुआँने लगी। जीवन में जीवन की अभिरुचि जाती रही। चलती का नाम गाड़ी है। किसी तरह जिन्दगी चले, इसकी फ़िक्र सवार रहने लगी।

रामलाल की बहू सावित्री जब विवाहित होकर आयी थी तो उसका रूप ही कुछ और था। एकदम स्वस्थ और आकर्षक। स्वास्थ्य ऐसा कि जो किसी युवा का स्वास्थ्य होता है। जिसमें बड़ी शक्ति और बहुत

आत्मसामर्थ्य स्वाभाविक रहता है। शाख के या धड़ के कट जाने के बावजूद जो विकसित और संवर्धित होता रहता है। ऐसा था स्वास्थ्य रामलाल की बहू का। किन्तु आज आठ साल बाद, वह एक ऐसा खोखला घर हो गयी जिसे ज़रा-सी आंधी का हलका-सा थप्पड़ ढहा सकता है।

रामलाल के मन में अपनी पत्नी का चेहरा उभर आया और तुरत ही उस रूप में परिवर्तित हो गया जब साइकिल पर बैठे हुए इधर आते समय उसकी कल्पना में विराजित हुआ था। उसका जी धँस गया। वह चेहरा एक कर्तव्य की ओर इशारा कर रहा था—वह कर्तव्य जिसका फल हो न हो।

एक चिन्ता एक घोर फ़िक्र का खेंकड़ा उसके दिमाग़ की दीवारों पर अपने आठों पाँवों से रेंगने लगा। और उसके दिमाग़ में एक वह खयाल आया—एक ऐसा खयाल सियाह शक्ल को न देखने की कोशिश में था कि इतने में....

"सुना, आपने—इन्दौर में मज़दूरों पर गोली चल गयी।"

रामलाल अपनी वैचारिक तन्द्रा में से जाग उठा। वह ग़ैर किसी औपचारिक परिचय, 'नमस्ते' आदि क्रियाकलापों के लड़की के पिता का उससे बात करना रामलाल के लिए थोड़ा आश्चर्यकारी सिद्ध हुआ। किन्तु उनके सौजन्य प्रतीति के कारण अपना विस्मय प्रकट न करते हुए उसके मुंह से यह उद्‌गार फिसल पड़ा। "ऐसा! जो हो जाये सो थोड़ा... ज़माना बड़ा नाज़ुक है।"

लड़की के पिता ने, रामलाल का बुज़ुर्गाना जवाब सुनकर, बड़े ग़ौर से उसकी तरफ़ देखा। उनकी सूरत उसके प्रति हलके विस्मय और ध्यान के भाव से इस तरह फैल और सिकुड़ गयी कि, रामलाल उनके भाव को ताड़कर एकबारगी हतबुद्धि हो उठा। फिर भी, अपने-आपको सँभालकर वह कुछ कहने ही वाला था कि पिताजी बोल पड़े, "मुझे कहना चाहिए था कि ज़माना नाज़ुक है....पर वह, दरअसल, इतना

नाजुक नहीं जितना आप सोचते हैं। जमाना जो है और जो आ रहा है वह सख्त है, सख्त है।"

रामलाल कुछ कहने के लिए कह गया, 'निहायत सख्त...'"

"...और वह सख्त क़दम, सख्त आदमी, सख्त संगठन पसन्द करता है...." मूँछों में मुसकराते हुए उन्होंने कहा।

रामलाल ने सोचा, यह उसपर चोट है। पर, अदब के मारे जवाब न दे पाया। उसने कहा, "घटना कब की है।"

"कल की।"

पिताजी, जिस ढंग से बात किये जा रहे थे उससे जाहिर था कि न सिर्फ़ उन्हें राजनीति में दिलचस्पी है वरन् एक जनवादी दृष्टिकोण भी रखते हैं। बातचीत, बहस-मुबाहिसा के शौक़ीन तो हैं ही, साथ ही उन्हें दिल और दिमाग़ भी है। उस व्यक्ति ने रामलाल को अपनी ग़ैर-रस्मी बेतकल्लुफ़ बातचीत से प्रभावित किया हो मित्र-भाव से उसका आह्वान भी किया। फिर भी, रामलाल ने सोचा, उनको अपनी बुज़ुर्गी का खयाल कर उसे लौंडा ही समझता था। उसे आवश्यकता से अधिक प्रतिष्ठा और सम्मान दिया। रामलाल को यह सचमुच खटक गया।

"आप क्या समझते हैं? कांग्रेसी हुकूमत चन्द दिनों की है। ऐसे जुल्म चल नहीं सकते। अँगरेज़ों के ज़माने में इससे ज्यादा आज़ादी थी। मानते हैं या नहीं आप। गोली चलाना तो एक खेल हो गया है, पुलिस-वालों के लिए...."

इतने में एक सज्जन खादी का कोट-पैण्ट पहने हुए इसी ओर आते हुए दिखाई दिये। और सीधे पिताजी की बग़लवाली कुरसी पर बैठ गये। वह गोरा, हजामत किये साफ़ चमकदार चेहरे का युवक था। मुख पर प्रतिभा, महत्त्व और अहंकार की आभा झाँक मारती थी।

उसे बग़ल में बैठे देखकर पिताजी ने उसे इस तरह पूछा मानो उसे डाँट रहे हों। "क्यों जी ठीक है न?"

नवागन्तुक ने व्यंग्यपूर्ण विस्मित किया जिसकी परवा न कर, उसकी

के पिता वारी-वारी से दोनों की ओर देखते हुए बोले, "अब तो आ रहा है कम्युनिज़्म, कम्युनिज़्म !!"

उनके चेहरे पर ऐतिहासिक भवितव्य की आस्था और उसके ज्ञान-गर्व का लौ उठ रहा था।

नवागन्तुक और लड़की के पिता में बहस छिड़ती हुई देख रामलाल ने अपने अकेलेपन को सँवारते हुए अपने को सँवारना चाहा। नवागन्तुक के आगमन की घटना ने उसके मन में एक विचार को जाग्रत् किया, उस विचार ने दूसरे विचार को, दूसरे विचार ने तीसरे विचार को। इस तरह एक धारा चल पड़ी। इस मानसिक आवेग पर एक साँवली परछाईं पड़ी हुई थी, उसी सियाह शक्ल की जिसको भुलाने की कोशिश रामलाल ने की थी। पिताजी से बातचीत के दौरान में वह छाँह सिर्फ़ एक ओर हट गयी थी, किसी कोने में घनीभूत होकर खड़ी हो गयी थी। किन्तु, अकेलापन मिलते ही, उसकी साँवली परछाईं प्रत्येक भाव और विचार पर पड़ने लगी।

साँवली परछाईं पड़े इस विचार भावावेग को धक्का देनेवाला वाक्य था वह "अब तो आ रहा है कम्युनिज़्म, कम्युनिज़्म !"

उस वाक्य ने रामलाल के भावों को और भी जटिल, तीव्र और वेदनापूर्ण बना दिया। अब कैफ़े की स्थिति उसे असह्य मालूम होने लगी। उसे लगा, वह वहाँ से उठ पड़े। साथ ही पिताजी का क्षोभ-भरा वाक्य सुनाई पड़ा, "ग्वालियर में क्या किया !"

"वह किया जो होना नहीं चाहिए था।" बड़ी संजीदगी के साथ नवागन्तुक ने जवाब दिया।

"लेकिन इसकी ज़िम्मेदारी किस पर है"...उत्तेजित होकर पिताजी ने पूछा।

उन्हें समझाते हुए नवागन्तुक ने जवाब दिया, "सरकार पर, जनता पर, शासन-यन्त्र पर, समाज पर, हम सब पर।",

पिताजी पकड़ में आ रहे थे। एक दूसरा तर्क दिया जा रहा था। लड़की ने अधीर होकर कहा, "मुख्य रूप से किस पर? जनता पर या समाज पर!"

निस्संकोच रूप से नवागन्तुक ने जवाब दिया, "जनता पर।"

इस उत्तर की किसी को अपेक्षा न थी। उनको हतबुद्धि होते देखकर उसने कैफ़ियत पेश की, "सवाल यह है कि हम लोग अभी जनतान्त्रिक उपायों से अनभिज्ञ हैं। जनतन्त्र के सिद्धान्त समझते हुए भी हमारी आदतें ऐसी कि सरकार को शक्ति का उपयोग करना पड़ता है। हममें जनतान्त्रिक शक्ति की कमी है। क्या कारण है कि फ्रांस, इंगलैण्ड, अमरीका आदि देशों में इस तरह के दृश्य दिखाई नहीं देते। क्योंकि वे जानते हैं कि काम किस तरह करना चाहिए।"

...फिर हमारी आज़ादी को तीन ही तो साल हुए हैं....

पिताजी ने क्षोभ और घृणा से उसकी ओर देखते हुए कहा, "हमारे शासक भी जनतन्त्र का उपयोग करते हैं, जन-नेता बने फिरते हैं। गुण्डा ऐक्ट कहाँ-कहाँ किस-किस पर लगाया गया है, जानते हैं आप! विरोधी पार्टियों के नेताओं और कार्यकर्ताओं पर ही नहीं, पुराने कांग्रेसी कार्यकर्ताओं पर भी जो सत्ताधारी दल के खिलाफ़ बोलते और कार्य करते थे....उनपर भी लगाया गया है। अजी, मेरा भतीजा कब से गुण्डा हुआ, आज उसे पन्द्रह साल हो गये कांग्रेस का काम करते-करते, कभी वह गुण्डा नहीं हुआ, और एकाएक कांग्रेस पंचायत के चुनाव के मौक़े पर गुण्डा ऐक्ट के मातहत वह गिरफ़्तार! वाह रे, जनतन्त्र!"

"विद्यार्थी अपनी आवाज़ उठायें, मजदूर और किसान माँगें बुलन्द करें तो गोलियों की बौछार!" लड़की ने भी अपनी प्रतिभा बताने की कोशिश की। "काला बाजार होता है तो जनता का गुनाह है, बनिये का नहीं। रिश्वतखोरी होती है तो जनता का गुनाह है। गोया हमारे नेता और नौकरशाही दूध के धोये हैं।"

मामा साहब को भी जोश आ गया बोले, "मुझे बताइए! इन्दौर के

ज़दूरों पर, जब वे अपनी माँगों को लेकर मिल मैनेजर के ऑफ़िस के
मने प्रदर्शन कर रहे थे, गोली चलाने की क्या ज़रूरत पड़ गयी। वैसे
ी, ग्वालियर के विद्यार्थियों पर—अजी! ग्वालियर में दोबारा गोली चली
उन्हीं विद्यार्थियों पर, जब वे सड़क पर डिमांस्ट्रेशन कर रहे थे। और
मध्य भारत सरकार ने प्रेस-कम्यूनिक निकाला। एक शर्मनाक विज्ञप्ति थी
वह। साहब, अखबारों ने उस प्रेस-कम्यूनिक की ऐसी धज्जियाँ उड़ायीं!"

लड़की ने जोड़ा, "'नवभारत टाइम्स' ने तो अपने प्रधान वक्तव्य में उसकी खूब खबर ली।"

मामा साहब ने उत्साह से कहा, "अजी, ब्लिट्ज़ ने भी ऐसी खबर ली है! और अभी तो ख्वाजा अहमद अब्बास का 'लास्ट पेज' आने को है!" और उन्होंने मुसकराकर नवागन्तुक की ओर देखा।

किन्तु नवागन्तुक के चेहरे पर लज्जा अथवा संकोच का बोध न था। उसने हँसते हुए चिल्लाकर कहा, "अरे, मुझे कॉफ़ी पिलाओ!! अब्बास कम्युनिस्ट है!" वह खतरनाक अभियोग सुनकर तीनों बोल पड़े—"तो हम सब लोग कम्युनिस्ट हैं! माफ़ करना, माधवप्रसाद!"

माधवप्रसाद बोले, "कॉफ़ी आ गयी, पर वह कम्युनिस्ट नहीं है
न फ़ॉर्म कम्युनिस्ट!"

"वे लोग और भी खतरनाक होते हैं! आपके लिए तो खास तौ
र" मामा साहब ने धमकी दी।

"मैं जानता हूँ कि फांसी पर लटका देंगे मुझे वे!!" माधवप्र
ने कहा।

रामलाल बीच में टपक पड़ा, "नमस्ते, माधवप्रसादजी!"

"नमस्ते, भाई, नमस्ते! तुम यहाँ कहाँ! कॉफ़ी पीओ!! ऐ
कॉफ़ी लाओ। बहुत दिनों में दिखाई दिये, यार! [ लड़की के पि
ओर उन्मुख होकर ] साहब, यह मेरा छुटपन का साथी है—ल
यार। इसने आज से पन्द्रह साल पहले मुझसे 'लेस मिजरेबिल्स',
ऑफ़ मॉन्टेक्रिस्टो' और 'हंच बैक ऑफ़ नोत्रदाम' उठा ले गया

ये अब तक लौटाने आ रहा है। पन्द्रह साल के दरमियान जब-जब ये मिलता रहा, मैंने इसे याद दिलायी, और यह हमेशा वचन देता रहा पर ( हाथ के इशारे से ) भूल गया। क्यों बे!" माधवप्रसाद ने प्यार से कहा।

सब लोग रामलाल सहित हँस पड़े।

रामलाल ने हर्ष से प्रफुल्ल होकर कहा, "और इससे पूछिए, मेरी ये कितनी किताबें ले गया और बेचकर खा गया। मैंने इस बारे में जब इसके घर पर शिकायत की तो वह पिटाई हुई थी कि उसके दाग अभी भी पीठ पर हैं। बताओ तो पीठ खोलकर, बताओ!"

"हमारी इतनी बेइज्जती नहीं कर सकते जनाब आप!"

"तो क्या कर लोगे! नौकरी से निकलवा दोगे, और क्या!"

माधवप्रसाद ने दुखी हो पड़ने का नाट्य किया। चेहरा कुछ लाल और गम्भीर बनाकर निगाहें उसकी ओर टिका दीं। और धीरे से धीमे स्वर में कहा, "ऐसी इच्छा होती तो न मालूम कब का तुम्हें निकलवा देता। पर कुछ सोचकर ही रह गया!"

रामलाल ने जवाब देना उचित नहीं समझा पर मन में कहा, "सो तो ठीक है, शत्रु को नपुंसक बनाकर रखना भी तो एक करिश्मा है।"

माधवप्रसाद ने कहा, "आप हैं हमारे वयोवृद्ध कांग्रेसी सेवी श्री आत्माराम कबीर एडवोकेट, आप इनके मामा साहब और आप कुमारी कबीर।"

"परिचय हो चुका है!" सन्तोष से गरदन हिलाते हुए रामलाल ने कहा। वह आगे बोला, "तो मैं चलूँ, इजाजत हो।"

"अच्छा," सबने कहा। माधवप्रसाद ने मजाकिया स्वर में पूछा, "किताबें कब लौटा रहे हो?"

लड़की ने मुँह फेरकर उसकी ओर मुसकराते हुए अभिवादन किया। और उसकी योनि की माला रामलाल की आँखों में चमक उठी।

रामलाल के ओझल हो जाने पर लड़की के पिता ने सहानुभूति के

में कहा, "बहुत ग़रीब और नेक मालूम होता है" और उन्होंने
वप्रसाद के मत के हेतु उसकी ओर देखा।

माधवप्रसाद ने एक गहरी उसाँस छोड़ते हुए कहा, "नेक तो ख़ैर
हो," फिर कुछ रुककर आगे कहा, "लेकिन ग़रीब वह जान-बूझकर
ना हुआ है।"

"सो कैसे!" लड़की ने उत्सुक होकर पूछा।

"जो आदमी ग़रीब बना रहना चाहता है, उसका कोई इलाज है?
कितनी ही तो नौकरियाँ छोड़ीं उसने—मात्र भावुकतावश। मैंने उसकी
कई बार मदद की, पर उसने कभी अपनी हालत नहीं सुधारी।
दिमाग़ी फ़ितूर उसपर आज भी सवार है।" उसने अर्थ-भरी मुसकान से
तीनों की ओर देखा और कहा, "भाई, अगर रोटी कमाना हो तो उसका
तरीक़ा सीखो। दुनिया की फ़िक्र छोड़कर अपनी बढ़ती की चिन्ता करो।"

"मैंने उसे इतने अच्छे-अच्छे काम दिलाये, पर उसने एक भी मन
लगाकर नहीं किया..."

इतना कहकर माधवप्रसाद ने तीनों की ओर तृप्तिपूर्ण दृष्टि से देखते
हुए आत्म-सन्तोष की साँस ली। किन्तु उसकी बातों में सन्निहित गुप्त
व्यंग्य किसी से छिप न सका, जिसका उपसंहार उसने इस तरह किया,
"ही इज़ ए नेवर डू वेल"

[ वह एक निकम्मा और दयनीय व्यक्ति है। ]



# विद्रूप

सभ्यता के पूर्वकाल में मनुष्य जाति क़बीलों में रहा करती थी और सुबह से शाम तक खाद्य के एकत्रीकरण में जुटी रहती। फल तोड़ना, फल बीनना, शिकार करना, थककर सो जाना, और फिर दूसरे दिन—वही-वही।

सर्वटे भी यही करता है, लेकिन क़बीले भीतर के रहकर नहीं, क्योंकि आधुनिक सभ्यता में क़बीलों का लोप हो चुका है। वह अकेला रहता है, अकेला दौड़ता है। अकेला गुत्थाड़ा भिड़ाता—बशर्ते कि वह गुत्थाड़ा हो और वह भिड़ जाये; लेकिन जिसमें वह भिड़ जाया करता वह गुत्थाड़ा नहीं था, सिर्फ़ गुत्थी थी, सवाल थे जो एक दूसरे से मिलकर उलझ गये थे।

भीड़ में भी अगर सर्वटे अकेला रहे तो इसमें उसका कोई दोष नहीं था। वह समझता था कि उसकी स्थिति दयनीय है, इसलिए और भी अकेला महसूस करता। हमदर्दी मिलना आसान था, सहायता मिलना लगभग असम्भव था। हमदर्द वही थे और हो सकते थे जो उसके जैसे लाचार हों, वे क्या सहायता देते। स्वयं की लाचारी की भावना, उस व्यक्ति को मन ही मन और अकेला बना देती है।

इसका एक छोटा-सा कारण और भी था और वह यह कि सर्वटे दिखने में, बात में, चाल-ढाल में दयनीय नहीं था; फिर भी वह अपने-आपको दयनीय नहीं समझता था। और समझता भी था तो वह आत्मगौरव कई बार खो चुका था; वह जिसे आत्मगौरव समझता है यदि

उसकी रक्षा करता तो अपने परिवार का पालन-पोषण उसके लिए
भव हो जाता। वह कई बार अपने आपको वेश्या कह चुका था।
सर्वटे अपने आपको दया का पात्र इसलिए नहीं समझता कि वह
स व्यक्ति से यदा-कदा सहायता प्राप्त करता था, उस व्यक्ति से वह आप
आप घृणा करने लगता। सहायता देनेवाले व्यक्ति से सर्वटे अपने
आपको (जो सहायता प्राप्त कर रहा है) बहुत ऊँचा समझता। उसका
खयाल था कि जो उसे सहायता दे रहा है वह उसकी स्थिति पर दया
करके। अपनी मजबूरियों के बोध के कारण, उसे सहायता तो लेनी ही
पड़ती। किन्तु सहायक उसके हृदय से दूर, दूर, बहुत दूर, हट जाता।
उसे लगता कि वह सहायक से घृणा कर रहा है, यद्यपि लेते समय वह
सहायक को ईश्वर का अवतार ही समझता। किन्तु पीठ फिरते ही, सर्वटे
के हृदय में जहर उबलने लगता, धुआँ निकलने लगता। और तब वह
पाता कि वह सचमुच बेसहारा है, अकेला है, भयानक अकेला। क्योंकि
मानवोचित ज़िन्दगी बसर करके वह मनुष्य भी नहीं बन सकता। वह
निरा पशु है।

इस प्रकार सर्वटे कभी अपने आपको पशु, कभी बन्दर, कभी रीछ,
कभी सिर्फ़ कुत्ता अनुभव करते हुए, पुराने असभ्य बर्बर आदिवासी की
भाँति दिन के भोजन की तलाश में निकल पड़ता। दिन-भर की अकारण
आधी पेट मेहनत के पसीने से, वह क्रुद्ध हो जाता, चीख उठता (औ
बड़बड़ाता कि आत्महत्या कर ली जावे। आत्महत्या की भावना तुरत
शारीरिक प्रतिशोध की भावना में बदल जाती) किन्तु, सर्वटे अपने आप
चाहे जितना बर्बर मान ले, वह बर्बर समाज का अंग नहीं था।

इसीलिए, रास्ता काटकर, कन्नी काटकर निकल जाने की उ
आदत थी। मुझे अगर दूर से उसने आते देखा, तो वह तुरत ही
गली से निकल जायेगा। इसका कारण सिर्फ़ इतना ही था,
सोचता था कि जिस समाज में मैं घूमता हूँ उस समाज का
विधान उसपर लागू हो जायेगा। उस समाज के मानदण्ड

सतह से उठ

जायेंगे इत्यादि-इत्यादि। और, वह ठीक इन्हीं चमकदार नियमों और भड़कीले विधानों से डरता, चिढ़ता और लड़ता था।

मिस्टर सर्वटे मेरे वहाँ एक अत्यन्त साधारण था और साधारणता की इस आत्यन्तिकता में असामान्य मनुष्य था। हाँ मैं उसे मनुष्य कहूँगा, उसकी सारी घृणा के बाद।

रात का वक़्त। मैं शहर के बँगले में हूँ जो असल में बाहर भी है, और शहर के भीतर भी। मेरे दोमंज़िले मकान के पीछे ही, रेल की पटरियाँ चली गयी हैं। इस महल्ले में शाम के, सात बजे ही शान्ति छा जाती है। रास्ते पर आवा-जाही लगभग बन्द हो जाती है और खम्भों पर बिजली के बल्ब अकेले टिमटिमाने लगते हैं।

दूसरी मंज़िल की गैलरीवाली खिड़की के पास अपने कमरे में मैं अकेला बैठा हूँ और सुबह को पूरा न पढ़े अख़बार में दिल जमाने की कोशिश कर रहा हूँ। किन्तु साथ ही मेरा ध्यान काँसे के गोल छोटे टेबिल पर रखे हुए टिफ़िन के पीतली डब्बे पर भी है, जिस पर बिजली के प्रकाश के कारण, एक चमक-सी आ गयी है। मुझे वही से इतना अच्छा लग रहा है। और सोचता हूँ, ठण्डा होने के पहले ही भोजन कर लूँ।

किन्तु, इतने में मेरा ध्यान शेख़ अब्दुल्ला से पत्रकारों की भेंट पर जाता है, उसके वक्तव्य को पूरा का पूरा पी जाने की इच्छा होती है। मुझे लगता है कि राजनीतिक मत उसके चाहे जो भी हों, किन्तु उसपर गुज़री है इसलिए उसकी बौखलाहट अच्छी लगती है। साथ ही साथ उसकी सूरत भी, मुझे पसन्द है जो यहाँ की स्टेट कांग्रेस के एक प्रभावशाली नेता से मिलती-जुलती है।

खड़, खड़, खड़ साँकल खटखटाने की एक डरती-सी आवाज़!

शायद, पड़ोस में कहीं साँकल खटखटायी गयी है। शेख़ अब्दुल्ला की सूरत की तरफ़ मैं ध्यान से देखता हूँ। शेरे-कश्मीर की तक़दीर ख़राब है, (मैंने सोचा) नहीं तो बहकने की इतनी ज़रूरत क्या थी। अजी,

, जब पी. एस. पी. वाले कांग्रेस में...

ड़, खड़, खड़ ! फिर से साँकल की डरी हुई, किन्तु शायद ज़्यादा
ी आवाज़।

मैंने कान खड़े किये। हाँ, शायद कोई मेरी तरफ़ है। लेकिन, फिर
कौन आयेगा ! पड़ोस में साँकल बज रही है, लेकिन वे उल्लू हैं।
, उनके यहाँ ऐसा ही होता है। कोई किसी की नहीं सुनता। तो,
अब शेख़ अब्दुल्ला क्या करेगा ! असल में, अब उसे कश्मीर का पैदल
रा करना चाहिए, ढिंढोरा न पीटते हुए, लेकिन इससे भी पहले वह
ारत में कश्मीर के विलय का समर्थन करते हुए एक वक्तव्य ज़रूर दे
दे। लेकिन यह क्या इस समाचार में तो यह भी लिखा है कि शेख़
अब्दुल्ला गौहाटी काँग्रेस में....

खड़-खड़-खड़-खड़-खड़....

अपने दरवाज़े की साँकल पर कुछ नाराज़ होता हुआ मैं अपनी जगह
से उठा तो देखता क्या हूँ कि पेट में भूख के नश्तर भी चुभ-से रहे हैं।
नश्तर एक नहीं, कई हैं और लगता है कि वे आँतों में कई जगह चुभ
रहे हैं।

शायद होटल का लड़का टिफ़िन का डब्बा वापस लेने के लिए आया
है। मैंने तो उसे कह दिया था कि वह उसे सुबह वापस ले जाये। पैसे
मैं काहे के देता हूँ।

अन्दर से ऊपर की चटखनी खोलते हुए मुझे लगा कि दरवाज़े के
बाहर बिलकुल शून्य है। मैंने किवाड़ खोलते ही पाया कि वहाँ सचमुच
कोई नहीं था, केवल काला अँधेरा जो अन्दर के प्रकाश से फट गया था
कोई तो नहीं है ! कहीं चोर तो नहीं है, मैंने ज़ीने के नीचे झांक
देखा—कोई खड़ा था। हलका-सा भय....

इसके पहले कि मैं कुछ कहूँ, या डर के मारे चिल्लाऊँ, एक आ
ज़ीना चढ़ने लगी।

दिल में एक भुतही थरथरी छा गयी। और मैं दो क़दम पी
सतह से उठता

गया। और फिर धैर्य से अपनी कुरसी की तरफ़ कदम बढ़ाता हुआ कहने लगा—मालती यहाँ नहीं है, वह एक महीने से लखनऊ है। यहाँ कोई नहीं है।

लेकिन, पहले की भाँति कुरसी पर बैठने के पहले ही मुझे लगा कि वह भीतर आ रही है।

वह एक स्त्री की दुबली, पीली, धुम्रई छाया थी, जिसने आधुनिक ढंग की हल्की पीली साड़ी पहन रखी थी। वह एक क्षण-भर यह सोचकर खड़ी रही कि मैं उसे बैठने के लिए कुरसी या कोई और आसन दूँगा। लेकिन यह देखकर कि मैं कुरसी पर बैठ गया हूँ, उसने अगल-बग़ल देखते हुए एक कुरसी खींची और किनारे पर धीरे से बैठ गयी।

अब मैं एक बात कह दूँ कि स्त्रियों को चोरी-चोरी देखने की मेरी आदत है। सामने देखते ही मेरे होशोहवास गुम हो जाते हैं, इसलिए मैं झट से किसी दूसरी ओर देखने लगता हूँ। किन्तु अब तो उसकी ओर देखना आवश्यक ही तो था।

उसकी पीली सूरत को एक बार मुँह-भर देखा कि सामने छोटे गोल टेबिल पर रखे टिफ़िन के डब्बे की पीतली पीली चमक मुझे दिखाई दी। लेकिन, अब के, पेट में नश्तर नहीं चुभे। क्षण-भर के अथाह-गहन सनाप-भरे साँवले मौन के बाद, मैंने सप्रश्न दृष्टि से उसकी ओर फिर देखा।

उसने नज़र नीची करके, फिर बग़ल में देखते हुए कहा, "आपने मुझे पहचाना नहीं! मैं प्रमिला हूँ।"

"प्रमिला...कौन प्रमिला! कौन....हैं, हैं!"

मेरे मस्तक में ये नीरव शब्द गड़गड़ाने लगे। उसने एक गहरी उसाँस भरकर गोद में हथेली के ऊपर हथेली रखकर कहा, "अच्छा, जाने दीजिए। मालतीजी कब आयेंगी?"

लेकिन उसके सवाल पर मेरा ध्यान नहीं गया। जैसे मैदान के घन-घोर अँधेरे में किसी दूर टूटे-फूटे मन्दिर से किसी आरती की घण्टा-ध्वनि

करे, वैसे कोई हलकी-सी याद गूंजी और मिटी और मैं पहचान
या कि वह घण्टा-ध्वनि किस ओर से, किस मन्दिर से आ रही है।
मिला ने एकाएक कहा, या मुझे यह आकस्मिक प्रतीत हुआ, कौन
! मैंने यह सुना—"मैं सर्वटे की बहू हूँ।"
एक सपाटे—वन्द खंजर जैसे मेरे दिल में चुभ गया हो। एक साथ
भाव उठे और मिटे। सन्देह, क्रोध, नाराजगी, मिठास और विद्रूप
भावना आपस में टकराने लगीं। शायद, प्रमिला ने देखा होगा कि
रे चेहरे पर कई छाँहें गुजर रही हैं, क्योंकि उसकी आँखों में एव
हलका विस्मय था, जो मैंने देखा, खूब देखा।

"सर्वटे क्यों नहीं आया? और तुम? तुम खाचरोद में हमारे पड़ोस
में रहनेवाले देशमुख वकील की लड़की तो नहीं हो।"

प्रमिला के चेहरे पर सभ्य संकोच की शिष्ट ललाई तैर गयी और
इस बात की खुशी कि मैं उसे पहचान गया। उसकी आँखों में पहचान
की चमक देखते हुए मैं भीषण रूप से अस्थिर हो उठा और सपाटे से
कुरसी से उठकर कमरे में एक चक्कर लगाते हुए बोला, "खाना
खाओगी? ताजा खाना।"

"नो, थैंक्स!!"

"अरे तुम तो अँगरेजी बोलती हो!" मेरे मुँह से निकल गया।

प्रमिला कुछ नहीं बोली। वह वहाँ बैठी ही रही। मैं टेबिल पर
खाना जमाने के गुन्ताड़े में लगा। मैंने सोचा वह एक या दो मिनिट में
चला जायेगी या उसे चले जाना चाहिए।

"अभी भी तुमको घर में लल्लू ही कहते हैं क्या?"

न मालूम मैं किस मूड में था।

मैंने छूटते ही कहा, "लल्लू तो घरवाले अब नहीं कहते, लेकिन
उल्लु कहता हूँ अपने-आपको।"

उसने आँख गड़ाकर मेरे चेहरे के प्रदेश में भाव ढूँढ़ना चाहा।
हाँ, उसपर एक झील और झखमार पुती हुई दिखाई दी।

सतह से उठता

प्रमिला ने सिर्फ इतना कहा, "आपके पड़ोस में दोपहर से मेरी माँ आयी हुई हैं, लेकिन वहाँ बूढ़ी काकी के सिवा और कोई नहीं है। वह बीमार भी है। मैं उनके बिस्तर के पास देर तक बैठी रही किन्तु आगे मेरा मन नहीं लगा। इसलिए मालतीजी की तलाश में यहाँ चली आयी। अच्छा अब चलूँ।"

मैं अपने मुँह में कौर के ऊपर कौर डालता जा रहा था। लेकिन मेरा ध्यान प्रमिला की तरफ भी था। मेरे यहाँ इतनी रात उसके आने के कारण की व्याख्या मैं असन्तोषजनक समझता हूँ, लेकिन उस समय असन्तोषजनक होने का भाव नहीं हुआ। वह बिलकुल सन्तोषजनक लगा, क्योंकि उस समय तक मैंने प्रमिला पर विश्वास करना शुरू कर दिया था। मैंने पुराने परिचय के भाव से कहा, "मैं जबतक खाना खा रहा हूँ, तबतक बैठो।"

वह एक क्षण-भर उसी कुरसी पर बैठी रही। फिर धीरे से टेबिल के पास कुरसी सरका ली, क्योंकि उस टेबिल पर मैं खाना खा रहा था।

यह मैं कैसे कहूँ कि उसकी तबीयत हुई थी कि वह स्वयं परोसे। लेकिन, संकोचवश, मैंने उसे वैसा करने नहीं दिया। अब चूँकि उसकी कुरसी पास ही थी, इसलिए उसके चेहरे के अध्ययन का भी अवसर मिल गया।

प्रमिला ने धीरे से संकोच से कहा, "पन्द्रह साल के पहले की बात है। मैंने तुम्हें खूब पीटा था। याद है?"

"प्रमिला, तुम तो सिनेमा-जैसी बात कर रही हो। यह तो बताओ कि तुम क्यों आयी, सर्वेंट क्यों नहीं आया?"

प्रमिला ने एक गोली दाग दी चुपचाप। उसकी कोई आवाज नहीं हुई। 'मैं जानता था कि सर्वेंट नहीं आयेगा।' प्रमिला का मौन, उसकी अचकचायी हुई शारीरिक हरकत, उसके चेहरे का कठोर भाव—वह बन्दूक की गोली ही थी।

उसने कहा, "मैंने कहा था आने को।"

"लेकिन, वह यहाँ आने को डरता क्यों है।"

वह हँस पड़ी। और तब मैं संगीत से चौकन्ना हो उठा। उसने कहा, "जबतक आपका कमरा हमारा कुट्टर नहीं हो जाता, कपड़ों से भी आप मुहताज नहीं हो जाते, तबतक आपके मित्र यहाँ नहीं आयेंगे।" प्रमिला के हृदय में विरक्ति का भाव था।

मैंने कहा, "क्यों, मुझपर इतनी मेहरबानी क्यों है ?"

"आप पर मेहरबानी का सवाल नहीं है। वह सारी दुनिया पर मेहरबानी है।" प्रमिला ने मुंह पर एक विनम्र घनिष्ठता का भाव लाते हुए कहा, "उन्हें किसी व्यक्ति से कोई लेना-देना नहीं है। न किसी के लिए उनके मन में कोई दुर्भाव है। लेकिन, सच, उनकी एक फ़िलॉसफ़ी है। फ़िलॉसफ़ी अजीब जरूर है! उन्होंने इस फ़िलॉसफ़ी की घुट्टी मुझे भी पिला दी है। अच्छी तरह। मैं उस फ़िलॉसफ़ी की क़ायल तो नहीं हूँ, लेकिन वह उपयोगी बहुत है।

अब प्रमिला और सर्वेंट दोनों में मेरी दिलचस्पी ज्यादा बढ़ने लगती है। मैं हाथ-मुंह धोकर स्टोव के पास जाकर चाय बनाने लगता हूं। चूंकि स्टोव रसोईघर में है, इसलिए वहाँ प्रमिला नहीं आती। प्रमिल सिर्फ़ वहीं से बैठे-बैठे कहती है, "अरे, आपने चाय बनाना क्यों शु किया ?"

मैंने जवाब दिया, "अरे, आप महाराष्ट्रीयन्स हैं—चाय बहुत हैं। और क्या खातिरदारी करूं।"

चाय लेकर ज्यों ही मैं प्रमिला के पास जाता हूं, देखता क्या वह अखबार लेकर कुछ पढ़ना चाह रही है।

मैंने पूछा, "बताइए, वह कौन सी फ़िलॉसफ़ी है ?"

प्रमिला हँस पड़ी। उसने कहा, "फ़िलॉसफ़ी-विलॉसफ़ी कु सिर्फ़ कुछ नियम, कुछ क़ानून और कुछ दण्ड-विधान, बस।"

"तो, भी ?"

"उनका पहला क़ानून यह है कि मनुष्य को सिर्फ़ एक ही

सबद से उ

खाना चाहिए। दोबारा नहीं। इतनी कमाई नहीं है। जब कमाई नहीं है तो खाना क्यों खाया जाये, वह भी दोबारा? मेरे लड़के को भी उन्होंने घर से बाहर निकाल दिया, इसलिए कि वह एक बार शाम को दूध पी गया था। छोटी लड़की ने जब एक बार ज्यादा जिद की तो उन्होंने उसे उलटा टाँग दिया। वे अपने आपको भी खूब दण्ड दे लेते हैं। एक बार उन्होंने गलती से शाम को एक पार्टी में कुछ खा लिया। उन्हें मालूम था कि शाम को कोई नहीं खाता। वे दो दिन तक लगातार भूखे रहे और काम करते रहे। वे अपना शर्ट चार दिन चलाते हैं, भले ही वह कितना मैला क्यों न हो जाये। उनका नियम है कि सबके कपड़ों में हर हफ्ते सिर्फ़ दो आने का साबुन लगना चाहिए। इससे ज्यादा नहीं। उनके कपड़ों को देखकर चाहे लोग हँसें या गाली दें, उनको इसे परवा नहीं। फिर भी वे उनकी परवा करते जरूर हैं, क्योंकि इसीलिए वे उनका मुँह भी नहीं देखना चाहते और उनकी छाया से भी भागते हैं। शायद इसीलिए वे आपसे भी भाग रहे हैं।

प्रमिला ने मेरी तरफ सार्थक दृष्टि से देखा। मैंने पूछा, "क्या सर्वटे बहुत ग़रीब खानदान से आया है?"

उसने कहा, "नहीं, मेरे पिताजी बहुत अच्छे वकील थे, उनका घर तो हमसे भी अच्छा खाता-पीता था।"

मैंने उत्सुक होकर पूछा, "फिर सर्वटे की इतनी बुरी दशा क्यों?"

प्रमिला के चेहरे पर दुख और ग्लानि के साथ एक बात और झलक गयी। उसका चेहरा लाल हो गया। मानो एक शेर की आग छा गयी हो। उसने सिर्फ़ इतना ही कहा, "इसका कारण सिर्फ़ मैं ही हूँ।"

कारण समझने में मुझे देर न लगी। मैंने सिर्फ़ इतना ही कहा, "तो पिताजी ने दण्ड-विधान लागू किया।"

प्रमिला कुछ नहीं बोली और कुछ क्षणों तक मौन छाया रहा। और विचार व भाव तैरते रहे। फिर उसी ने शून्य भंग करते हुए कहा, "अगर वे ग़रीब परिवार से आते तो उनके मन में इतने कॉम्प्लेक्सेस नहीं

। वे जिस श्रेणी से आये हैं, उस श्रेणी से गिरे हुए हैं, इसीलिए
से नफ़रत है और इसको उन्होंने एक फ़िलॉसफ़ी बना रखी है। वह
ॉसफ़ी वे मुझपर सक्रिय रूप से लागू करते हैं और अपने ऊपर भी।
लिए न, उन्होंने आपके यहाँ आने से मुझे बार-बार मना किया था,
हा था कि मेरा अपमान होगा। आखिर, मैंने ज़िद ही पकड़ ली। तो
उन्होंने कहा कि अब आधुनिक काल में सुदामा की औरत श्रीकृष्ण के
यहाँ जायेगी, सुदामा नहीं। यह मैं तुम्हें शाप देता हूँ। उन्होंने बहुत-से
शाप दिये हैं—बहुत-से बहुत-से !"

यह कहकर प्रमिला रोने लगी। उसके आँसू नहीं थमे। अनवरत
बहते रहे।

वह एक अजीब दृश्य था। रात का सन्नाटा। एक मामूली-सी
परिचित स्त्री आपके एकान्त में, फिर भी अकेले, रो रही है। और आप
उसकी कोई सहायता नहीं कर सकते। उसकी पीठ पर हाथ भी नहीं
फेर सकते। उसे छू भी नहीं सकते। वह दूसरे की स्त्री है। मेरे मित्र की
स्त्री, इसीलिए मेरे लिए पूज्या, वस्तुतः मेरे लिए भाभी। इसी मुश्किल
में मैं पड़ा था कि रोते-रोते प्रमिला हँस पड़ी। और हँसते हुए तथा आँसू
पोंछते हुए उसने कहा, "एक दिन उन्होंने बड़ा मज़ेदार शाप दिया।
उन्होंने गुस्से में कहा, 'जाओ, तुम अगले जनम में बहुत धनी परिवार में
जनम लोगी। लेकिन मुझ-जैसे ग़रीब की तलाश में तुम दर ब दर ठोकर
खाओगी। और अन्त में आत्महत्या कर लोगी। और वह व्यक्ति तुम्हारा
तिरस्कार करेगा।' यह कहते-कहते वे ज़ोर से हँस पड़े। लेकिन मुझे ब
बुरा लगा। मैं उनका घर चलाने की बहुत फ़िक्र करती हूँ। दाल में इ
पानी डाल देती हूँ कि वह दो बार के बजाय तीन बार चले। उनके
को मैं बिलकुल भी नहीं तोड़ती। मैं उनसे बहुत सन्तुष्ट हूँ। उनके
हर हालत में खुश हूँ। लेकिन उनसे मुझे डर लगता है। वे चाहे ज
सकते हैं। इसका कारण उनकी फ़िलॉसफ़ी है। उनके कोई दोस्त न
दिल उन्होंने कठोर बना रखा है, जो कि वस्तुतः कठोर नहीं है

सतह से उठत

बिलकुल मुलायम है। इसीलिए मुझे उससे डर लगता है—क्योंकि वह कठोरता भावना का कठोर पत्थर है। वह चाहे जिसको लग सकता है, सबसे ज्यादा खुद उनको।"

यह कहते-कहते प्रमिला की आँखें छलछला उठीं।



## त का उपचार

ने एक कहानी लिखी। चार पन्ने लिखने के बाद मालूम हो गया कि वह उस तरह आगे नहीं बढ़ायी जा सकती। मुख्य पात्र की ज़िन्दगी थी, मैं भाष्यकर्ता दर्शक की हैसियत से एक पात्र बना हुआ था। कहानी बढ़ सकती, बशर्ते कि मैं मूर्खता को कला समझ लेता।

और अब मैं यह सोचने लगा कि कहानी आगे नहीं बढ़ रही है। एक दीवार खड़ी हो गयी है। ऐसा क्यों हुआ, मेरे मन ने लिखने से इन-कार क्यों कर दिया।

मैंने लिखा था कि वह हाथ झटकाता हुआ, बुदबुदाता हुआ रास्ते पर चलता है कि वह किसी बात पर एकाग्र नहीं हो पाता कि वह निकर पहने हुए एक ठठरी है, जो अँगरेजी बोलती है कि जब-जब उसे बहुत गुस्सा आता है वह अत्यन्त शिष्ट बनता जाता है, और तब उसकी विनय, संकोच और शील सूचित करनेवाली आँखों की ललाई देखने योग्य रहती है। वह एक दिल पिघलानेवाला देवता मालूम होता है।

कहानी ने आगे बढ़ने से इनकार कर दिया। मैं पूछता हूँ कि क्यों कहानी में कथानक नहीं था, लेकिन पात्र तो था। ज़िन्दगी तो थी। व क्या है, जिसने मेरे कानों में यह फुसफुसाया कि लिखना बेकार है।

बहुत दुख है कि मैं कहानी नहीं लिख पाया। बाद में उसी तैश कुछ लकीरें शब्दों में बांध लीं, जो इस प्रकार हैं :

फांसी पाना, मरना अच्छा होता है। सतह से उठता मन बच्चा है।

अगर आदमी बना न पाओ
उसे मार दो ।
मन....
कच्ची माटी आकार न दो उसको
अगर बनाओगे घट
उसको भर न सकोगे
जब घट खाली रहा कि
कोई विशाल प्रतिध्वनि गहरी आवाज़
उभरती आयेगी उसमें से
इस घट में से गहरी गूँज
निकलती है जो
उसे अनसुनी कर, ओ जीनेवालो,
घड़ा फोड़ दो ।
उस की आवाज़ न सह पाओगे ।

मुझे नहीं मालूम किस वस्तुगत से सन्दर्भ में यह बात कही गयी । मैं धपले में पड़ा हुआ हूँ । अरे, कोई मुझे सहायता दे ।

लेकिन यह मैं कैसे कहूँ कि इस कविता का कोई अर्थ नहीं है ? अर्थ है, लेकिन वह मेरी बुनियाद नहीं है । बुनियाद कोई और थी । जहाँ पर मैं खड़ा था, जहाँ से मैं चला था ।

कहाँ से मैं चला था ?

इसी कहानी के दौरान, मैंने एक और कविता भी लिख दी थी । अगर आप मुझे समझना चाहते हैं तो कृपा कर उसे पढ़ लीजिए वैसे मुझे वह कविता सुनानी चाहिए । पहले की कविता पढ़ने की थी, यह सुनाने की है ।

"हाथ मटकाते हुए, कुछ बुदबुदाते हुए पागल-सी
भागती थे और मुड़ती-मड़कती थे दुष्प चंचल-सी
स्वयं से विकसीं भयंकर ज्वलन रेखाएँ

झपटतीं-सी, लिपटतीं-सी चौमुखी वे अग्नि-शाखाएँ
प्रकट होतीं, गुम होतीं नील गहरे चौंधियाती हैं।
आसमानी बादलों पर आत्म-चिन्ता फैल जाती है !"

कविताएँ मैंने आपको इसलिए बतायीं कि जब कहानी लिख न पाया तब उसका भीतर का आवेग मन में बचा रहा। भाव नहीं, कथा तक नहीं, पात्र नहीं, प्रसंग नहीं। मात्र एक उद्वेग, मात्र एक आवेग। जब मैंने ये कविताएँ लिखीं तब मुझे समझ में आया कि आवेग कितना ज़ोरदार था। उसे किसी न किसी तरह अपने आपको प्रकट करके बिलकुल खो देना था।

प्रकट करके अपने आपको खो देने वाली यह बात बड़े मारके की है। शायद हर लेखक को इस समस्या का सामना करके हल खोज लेना पड़ता है। मैं तो क्षणिक उच्छ्वासों की कविता करना ही जुर्म समझता हूँ—मतलब यह कि लिखना टाल जाता हूँ।

लेकिन आज यह ज़रूरी हो गया कि मैं कुछ लिखूँ। जी नहीं लग रहा था। मन बेचैन था। अजीब परेशानी थी। अगर सुख प्राप्त कर लेना है तो इस तथाकथित आध्यात्मिक मचलाहट को निकालकर फेंक दूँ, क्योंकि इसकी कोई क़ीमत नहीं है, कोई मूल्य नहीं है।

और मैंने एक चित्र बनाना चाहा।

एक ऐसा व्यक्ति जो द्विधा-ग्रस्त है, द्विधापन्न है। इस द्विधा का एक कोण यह कि वह एक ओर इस जड़ प्रकृति को जो उसके अन्दर और बाहर फैली हुई है, अपने पंजे में जकड़कर उस पर अधिकार करना चाहता है। वह इतना बहिर्मुख, सचेत और मुस्तैद बनाना चाहता है, इतना कार्यकुशल और दुनियादार होना चाहता है कि इस कोशिश में प्रतिपल हारता हुआ वह अन्तर्मुख, और अन्तर्मुख, अधिक अन्तर्मुख, होता हुआ न जड़ प्रकृति पर विजय करता, न अपने उस आत्म-लोभ को सँवार सकता है, जिसकी उसे चाह है। उसकी भीतरी मानवीय, सहज-संवेदनशील अन्तर्मुख आत्मा में, एक अक्षम, नाजुक किन्तु वांछनीय, परम

श्लाघ्य पराजय छिपी हुई है। वह इस पराजय पर पछताता है क्योंकि उसको भ्रम है कि यदि उसको विजय होती तो खूब अच्छा होता। दूसरे शब्दों में—उसका अभिप्राय है—बुलबुल की यह शिकायत कि हम उल्लू न हुए।

लेकिन क्या यह पूरा सत्य है? क्या मैं पूरा सत्य लिख भी सकता हूँ। बड़ा सन्देह है मुझे।

असलियत कुछ और है। वह यह कि वह अपने में समायी हुई जड़ प्रकृति पर इतनी विजय तो प्राप्त कर ही सकता था कि जिससे वह सुखी रहे क्योंकि उसी के अनुसार—

न भूमिर्न तोयं न तेजो न वायु-
र्न खं नेन्द्रियं वा न तेषां समूहः ।
विशिष्टानुभूत्या विशुद्धात्मकत्वात्
तदेको विशिष्टः शिवः केवलोऽहम् ॥
न चोर्ध्वं न चाधो न चान्तर्न बाह्यं
न मध्यं न तिर्यङ् न पूर्वा परा दिक् ।
वियद् व्यापकत्वादखण्डैकरूप-
स्तदेको विशिष्टः शिवः केवलोऽहम् ॥

ठीक है कि मेरा पात्र इन श्लोकों से जरूर कुछ सुख अनुभव करता रहा। यहाँ तक कि शक्ति भी। लेकिन अपने भीतर की जड़ प्रकृति पर विजय प्राप्त करने में असफल हो जाना मानवीय है। यह बड़ा अच्छा था कि उसमें पाप-भावना नहीं थी ( क्योंकि उसमें धर्म-भावना भी नहीं थी ) केवल उसमें एक दार्शनिक संगीत-संवेदन यानी एक सामंजस्य-ज्ञान था।

मन पर शायद विजय प्राप्त की जा सकती है, आत्मा को भी वशीभूत किया जा सकता है, किन्तु अपने चरित्र को नहीं। क्योंकि स्वयं का चरित्र-ज्ञान होना बड़ा मुश्किल है। उस ज्ञान की सम्पूर्ण उपलब्धि तो एकदम कठिन।

मुझे नहीं मालूम, लेकिन मेरा पात्र स्वयं कहता है कि उसमें कुछ

बुरी आदतें थीं। मैं पूछता हूँ, कौन-सी ? तो वह कहता है, खूब सिगरेट पीना और खूब चाय पीना। मेनन के संयुक्त राष्ट्रसंघीय डॉक्टर के बुले-टिन में कहा गया था कि वे तीस कप चाय रोज पीते हैं।

लेकिन मैंने अपने पात्र से पूछा, "कितने कप चाय रोज पीते हो?"

तो वह बोला, "सिर्फ़ आठ-दस।"

मेरे हिसाब से, निश्चय ही बुरी आदत है। लेकिन अगर वह चाय न पिये तो करे क्या ? जिस आबोहवा में वह है, वह वातावरण उस पात्र आत्म-विकास के बिलकुल विरुद्ध है। वह व्यक्ति जब घर में समय न मिलता तो ऑफ़िस में समाकलन गणित में सिर खपाता है।

वह एक गणित के नशे में रहता है। उसे गणित में एम. ए. करना है, एम. एस-सी. नहीं। बेवकूफ़ है वह जो एक साहित्य, संगीत और गणित की दुनिया में पड़ा हुआ है। वह न साहित्यिक है, न संगीतज्ञ, न गणितज्ञ। इन सबमें पारंगत होने का उसे अवसर नहीं मिला, इसीलि वह खाना खाते समय, ऑफ़िस से घर जाते समय, अपनी ज़रा-फ़ुरसत के समय अपने प्रिय विषयों में खो जाया करता है। असल में गुणी आदमी है।

तो वह प्रतिकूलता के चौतरफ़ा हमलों के बीच अपने एकान्त के लिए, दिल-दिमाग़ बहलाने के लिए यानी वातावरण बदलने के चाय का सेवन करता है। वह एक स्थानापन्न आनन्द साधन है एवजी ऐश है। वह एवजी ऐश बुरी बला है।

मैं उसे जानता हूँ, वह अपने आपको नहीं जानता। उसे इस बात का है कि वह महँगा ऐश है। डेढ़ सौ रुपल्ली में वह हो सकता। फिर भी वह करता है। जेब में धेला नहीं। कल मालूम नहीं। बच्चों के पास कपड़े नहीं। ओढ़ने-बिछाने की त

तब क्या किया जाये ? भाड़े पर बिक जाओ ! कोई और

लेकिन वह मिलेगा तब मिलेगा। कल क्या करेंगे ? इ सम्मान में जल मरने या डूब मरने दीजिए। कहीं भीख मा

माँगिए। मर जाइए!

हाथ में पैसा आते ही खुशी इतनी होती है कि फ़ौरन पिछला क़र्ज़ निपटाकर आगे की तैयारी शुरू हो जाती है।

ऐसी स्थिति में, सभी नाख़ुश। पूरा सुख किसे कर सकते हैं।

इसलिए समाकलन गणित का सवाल हल करते-करते, क़र्ज़ देनेवाले पठान की याद आ जाती है और पुराना पापी यह मन कहता है कि उससे और रक़म ले ली जाये। फ़ौरन से पेशतर जिससे कि आटा-दाल और दवा-दारू का इन्तज़ाम किया जा सके।

लेकिन, क्या जो मैं कह रहा हूँ यह उस वक़्त निवेदनीय था जब मैं कहानी लिख रहा था? नहीं, हरगिज़ नहीं।

मैं दास्तायवस्की के चोर की तरह, जो आदतन चोरी करता है, अपने पात्र को चोर नहीं बताना चाहता था। मेरा पात्र चोरी नहीं करता। शराब नहीं पीता, जुआ नहीं खेलता, रण्डीबाज़ी नहीं करता, व्यर्थ की निन्दा-स्तुति नहीं करता, किसी के लेने-देने में नहीं रहता।

लेकिन वह इस तरह अपनी ज़िन्दगी से जुआ खेल रहा है इसलिए कि वह क़र्ज़ ला-लाकर घर-तंगी दूर करता है, सिर्फ़ इसलिए कि अपने गणित के नशे में वह मस्त रह सके। गणित और संगीत के नशे में वह उन दोनों का मालिक नहीं हो सकता।

एक बार पात्र ने मुझसे कहा, "मुझे इतना निकम्मा न समझो। मैंने भी एक नया धन्धा सीख लिया है।"

मुझे आश्चर्य का एक धक्का लगा—धक्का, सचमुच धक्का! अब वह क्या करनेवाला है—जुआ, सचमुच खुला जुआ, सट्टा? मैं भौचक्का रह गया।

उसने मुसकराकर कहा, "हे लेखक, तुम बेवकूफ़ हो।" मेरे विस्मय को सरासर बेवकूफ़ी मानकर उसने कहा, "हमारे मुहल्ले में आकर मेरी बड़ी पूछ है।"

मैंने कहा, "क्या?" और मेरा मुँह खुला ही रह

उसने कहा कि उसके डायरेक्टर साहब आजकल उसे बहुत चाहे
हैं। मैं डायरेक्टर को जानता था, वह मेरे पात्र का सिर्फ़ शोषण कर
था।

मेरे चेहरे पर मुसकान की एक रेखा दौड़ गयी। डायरेक्टर साहब
पहले से ही चाहते थे। लेकिन अब क्या नयी बात हुई।

उसने कहा, "नहीं, नहीं। मेरे एक दोस्त हैं जो जन्मकुण्डली बहुत
अच्छी तरह देखने लगे हैं।"

मैंने मज़ाक़ करना चाहा, "तो छिपाते क्यों हो? हमारे यहाँ के कई
साहित्यिक, कई मन्त्री यहाँ तक कि कई खासे गुनाहगार भी अच्छी कुण्डली
देखते हैं। सुनते हैं, उत्तर प्रदेश के किसी मन्त्री ने यह भी कहा था कि
लखनऊ विश्वविद्यालय में उसके नाम पर एक अध्ययनपीठ भी होना
चाहिए।"

इसपर मेरा पात्र कुछ संकुचित हुआ। उसने गम्भीर होकर कहा,
"मेरी कुरसी के आसपास, ऑफ़िस में कई ऐसे हैं जो अच्छी कुण्डली
देखते हैं। मेरे पिताजी ने मेरी कुण्डली बनवायी नहीं। नहीं तो मैं भी
बहुत खुश होता। फिर भी, तरकीब तो आ ही गयी है। इसे मैं क्या
कहूँ?"

मेरा कुत्सा भाव समझकर मेरे पात्र ने व्याख्या करते हुए आगे कहा,
"डरो नहीं, मेरे डायरेक्टर मुझसे इसलिए खुश हैं क्योंकि मैं एक अच्छ
गणितज्ञ होने के साथ-साथ खासा राजनीतिक भी हूँ।"

अब तो सचमुच ही मैं भौंचक्का रह गया।

मेरी आँखों के सामने महन्त रामनारायण दास, मुल्ला अब्दु
ताहिर अली—दोनों एम. एल. ए., सन्त गोविन्दानन्द, एम. पी., आ
खाण्डेकर, पी. एस. पी., कामरेड बनर्जी, कम्युनिस्ट; वल्लभ
मुरलीदास पेन्सिलवाला, जनसंघ—न मालूम कितने ही लोग—परि
अपरिचित सामने हो लिये। फिर भी मेरा पात्र इनसे कुछ इतन
था कि जब उसने अपने आपको एक राजनीतिक आदमी कहा

सतह से उठ

विश्वास न कर सका और अविश्वास भी कैसे करता, वह मेरा पात्र जो था।

मैंने भौंहें चढ़ाकर उससे पूछा, "डायरेक्टर साहब ने तुम्हें कैसे राजनीतिक आदमी समझा ? या तो वह डायरेक्टर का बच्चा बेवकूफ़ है या..."

बात काटकर मेरा पात्र बोला, "देखिए, दो वजह हैं—एक तो वह कि 'प्रेस एण्ड रजिस्ट्रेशन ऑफ बुक्स एक्ट १८६७' के अन्तर्गत, मैंने दो अख़बारों पर मुकदमा चला दिया है। मेरा व्यवसाय भी तो यही है, मैं इसी काम के लिए मुकर्रर हूँ, तैनात हूँ, मेरा सरकारी ओहदा पत्रकार का है। दूसरे, डायरेक्टर साहब खुद पत्रकार हैं। सरकार की नीति बहुत नरम है। लेकिन ग़ैर-ज़िम्मेदार तत्त्वों पर कुछ अनुशासन भी ज़रूरी है। यह तो महज़ एक धमकी है।"

उसके फूहड़पन पर नाराज़गी का भाव बताते हुए मैंने जब उसकी ओर देखा तो उसने कहा, "हमारे छोटे-से दफ़्तर में बड़ा कुचक्र चलता है। या तो लोगबाग कुण्डली देखते हैं, या लड़कियों की चर्चा होती है, या व्यूह-रचना होती है। मैं इस भेद को जान गया हूँ।"

मैंने अविश्वासपूर्वक अपने पात्र से पूछा, "तो क्या तुम शिकायत करने गये थे ?"

पात्र के माथे पर बल पड़ गये—"बिरादरी के लोगों के विरुद्ध शिकायत ! राम, राम ! चाहे वे कितने ही बुरे क्यों न हों, सामुदायिक नैतिकता है यह !"

पात्र साभिप्राय हँसा। यह बात मुझे समझ में नहीं आयी।

मैंने मुसकराकर पूछा, "क्या बात है ?"

उसने जवाब दिया, "कुछ नहीं। ऑफ़िस की एक लड़की ने डायरेक्टर से जाकर शिकायत कर दी। डायरेक्टर ने मुझे बुलाकर कहा कि तुम उम्र में बड़े हो, चौतरफ़ा नजर रखो, और कोई ऐसी-वैसी गड़बड़ न होने दो। मैं जब डायरेक्टर के यहाँ से अपने कमरे में लौटा तो पहली बार...."

मैंने बीच में ही कहा, "हाँ पहली बार तुमने उस लड़की की तरफ़ खुलकर देखा।"

पात्र अपनी रौ में कहता गया, "बस इतनी-सी बात है। मैंने जब उस लड़की की तरफ़ साभिप्राय दृष्टि से देखा तो उसने मुझसे सिर्फ़ इतना ही कहा—हाँ, मैं जानती थी कि डायरेक्टर तुमसे वैसा कहेंगे।"

मेरा पात्र न शरमाया, न मुसकराया, न खुश हुआ, न लज्जित। काठ का उल्लू था वह।

मैंने कहा, "हज़रत, ज़िन्दगी गणित नहीं है, वह ज़िन्दा चीज़ है, सरन्द, क्या समझे?"

वह इस तरह हँसा मानो मैं जो उसका स्रष्टा लेखक हूँ—निरा शब्द-तत्पर मूर्ख हूँ।

एकाएक मुझे प्रतीत हुआ कि पात्र का मस्तक दीप्त हो उठा है। वह कुछ कहना चाहता था। लड़की के बारे में नहीं। ऑफ़िस के बारे में, घर के झगड़ों के बारे में नहीं। उस दिक् के बारे में जो उस काल का ही एक विस्तार है। ऋण—एक का वर्गमूल निकालकर जो ऋण राशि निकलती है वह एक काल्पनिक संख्या है। मेरे पात्र की यह दृढ़ धारणा है कि सृष्टि यानी प्रकृति इस काल्पनिक संख्या को मानती है और उसके गणित-शास्त्रीय नियमों के अनुसार बरताव करती है। गणित-विद्या अगर विज्ञान की रानी है तो इसी कारण (उस लड़की का नाम भी विद्या ही था) शुद्ध तार्किक भाव—शुद्ध विचार में भी प्रतीक होते हैं—यहाँ ये सांख्यिक प्रतीक हैं। इन प्रतीकों की संगति-मूलक विभिन्न व्यूह-रचनाओं में बिम्बित शुद्ध तार्किक भावों को मैं लेखक, जो महामूर्ख हूँ, क्या जानूँ! वह केवल वैज्ञानिक ही जान सकते हैं। चाँदनी रात में खटिया पर लेटे हुए एक बार मेरे पात्र ने मुसकराकर मुझसे प्रश्न पूछा, "एक धन एक क्या होता है?"

मैंने चट से कहा, दो।

पात्र ने सितारों की ठण्डी चमक की ओर देखते हुए कहा, "क्या यह सार्वभौम सत्य है? क्या सचमुच हमेशा ऐसा होता है। तुम्हारा बोसाके

क्या कहता है ?"

मैंने खीझकर जवाब दिया, "अरे पात्र ! मैंने तुझे बनाया है और तू मेरा इम्तिहान लेता है ?"

पात्र ने अप्रभावित होकर कहा, "कोशिश करो, जवाब दे सकोगे।"

मैंने बालक की भाँति शर्त लगाकर कहा, "एक धन एक हमेशा दो होते आये हैं।"

पात्र हँसा। उसने कहा, "एक नदी इधर से आयी, एक नदी उधर से। दोनों एकाकार हो गयीं—एक हो गयी। जब नदी एक हो गयी तो उसे दो नहीं कहा जा सकता। एक धन एक बराबर एक भी हो सकता है, दो भी, ढाई भी और दो धन दो बराबर चार भी, तीन भी, पाँच भी। जड़ गणित के नियम प्रकृति हमेशा नहीं मानती। समझ गये ! उसमें अपनी स्वयं गति है। स्वयं गति के नियमों को ढूँढ़ना पड़ता है। गणित के नियम उसके आधार पर चलते हैं। उसका काम प्रकृति का बरताव खोजना है, उसका चरम सत्य ढूँढ़ना है।"

मैंने पात्र से चिढ़कर पूछा, "लेकिन, उससे मेरा क्या ताल्लुक ? मैं लेखक हूँ, लिखता हूँ कविताएँ। आज एक कहानी लिखने बैठ गया, तुम मुझपर टूट पड़े।"

पात्र ने चाँदनी रात में लेटे ही लेटे मुसकराकर पूछा, "लकीर की क्या परिभाषा है ?"

अब तो मेरी घिग्घी बँध गयी। मैंने कहा, "मैं लेखक हूँ, मनुष्य-स्वभाव परखने की कोशिश करता हूँ। आड़ी, टेढ़ी, तिरछी या गोल लकीर से मेरा क्या काम ?"

जब पात्र ज्यादा जिद करने लगा तो मैंने हॉल एण्ड स्टीवन्स के रेखागणित का सूत्र उसके सामने बक दिया।

उसने मुझसे नम्रतापूर्वक कहा, "क्षमा करें, आप मेरे स्रष्टा है। मैंने सिर्फ आपसे दो सवाल पूछे, जिनका जवाब आप नहीं दे सके। स्थूल

त मनुष्य-स्वभाव का भी होता है, सो आप ने जान लिया। लेकिन
पमें तटस्थ कल्पना-शक्ति नहीं है। यही कारण है कि स्थूल गणित के
त्य आप सार्वभौम और सार्वकालिक मानते आये। सीधी लकीर को
रिभाषा मैंने पूछी तो वही हाल हुआ। अगर आपकी लकीर को
दीर्घतम कर दिया जाये तो वह पृथ्वी का चक्कर काटकर खुद उसी
बिन्दु पर आ सकेगी जहाँ से वह चली थी। अगर आपकी सीधी लकीर
को सूरज से जोड़ दिया जाये तो वह पृथ्वी के साथ लगातार घूमती
जायेगी। कहीं वह ज्यादा लम्बी होगी, कहीं कम, कहीं वह बल
खा जायेगी। स्थिर-चित्रात्मक कल्पनाओं का कोई वैज्ञानिक मूल्य नहीं
है, समझे।"

मैंने झींखकर पात्र से पूछा, "तुम ये ऐंड़े-बेंड़े सवाल मुझसे क्यों
कर रहे हो!"

पात्र ने मेरी झखमार के प्रति चिन्तित होकर कहा, "आपको
रोमांस सिर्फ़ लड़की में दीखा, उन पेचीदा सवालों में नहीं जो मैं करता
रहता हूँ। आपको क्या मालूम कि शुद्ध तार्किक भावों के मैदान में भी
एक बड़ा भारी रोमांस होता है। नयी-नयी संगतियों का वह खोज आप
नहीं पहचान सकते तो मैं क्या करूँ? आइन्स्टीन ने दिक् को छोरही
किन्तु सान्त बताया, अनन्त नहीं। क्या यह सच है। जहाँ तारा-वि
गोल-गोल घूम रहे हैं वहाँ तो 'स्पेस' या दिक् गोल मानी जा सकती
किन्तु, सपाट फैले हुए ब्रह्माण्ड—जैसे सुदूर एक नीहारिका में, जो
लीजिए स्थिर भी है, जो कि वह नहीं है, दिक् का रूप क्या होगा?
होगा? मान लीजिए, हम आइन्स्टीन की दिक् सम्बन्धी धार
खण्डन करना चाहते हैं तो वह हमारे नये बीसियों महत्त्वपूर्ण त
हमारे सारे गणित के बावजूद, बार-बार परीक्षित-सुपरीक्षित करन
जांचना पड़ेगा। यह जांच कठोर है, लेकिन जांच और कठोरत
में एक अजीब विश्वासात्मक रोमांस है, उसे आप क्या जानो?
मुख्य बात संगीत है, किन्तु उसका आधार होता है।

से गणितिक प्रतीक प्रस्तुत होते हैं।

मैंने खीझकर पात्र से पूछा, "आखिर आप मुझे अपना पाण्डित्य क्यों बता रहे हैं?"

पात्र ने नम्रतापूर्वक जवाब दिया, "मेरे भीतर का जीवन आप क्या जानो। जो भीतर का है, वह धुआँ या कुहरा है, यह गलत है। आप मुझे ऐसा चित्रित करना चाहते हैं जैसे मैं दुख की, असंगति की, कष्ट की एक मोरी का एक कीड़ा यानी निम्न मध्यवर्गीय हूँ। जी नहीं, स्रष्टा महोदय, मैं इतना आधुनिक नहीं हूँ। मेरी आत्मा आधी वेदान्तिनी है, आधी रोमानी। मन अहंकार और बुद्धि आत्मा के इन्द्रिय माने गये हैं। यह सब शिल्प विज्ञान है, लेकिन वे नहीं हुए। शिल्प वैज्ञानिक के बदले मुझमें वे अधिक वैज्ञानिक हो गये, तो इसे मैं क्या करूँ?"

ईश्वर के लिए आप मुझे गलत चित्रित न कीजिए। ठीक है कि मैं तम्र-गलियों में रहता हूँ, और बच्चों को कपड़े नहीं हैं, या कि मैं फटेहाल हूँ। किन्तु मुझपर दया करने की कुचेष्टा न कीजिए।

अब मैं अपनी खटिया पर गट से उठ बैठा और पात्र के भोले-भाले मुख को परखने लगा। उसने मेरी ओर देखकर कहा, "क्षमा कीजिए, लेकिन यह सच है कि आप लोग मन की कुछ विशेष अवस्थाओं को ही अत्यन्त महत्वपूर्ण मानकर चलते हैं—विशेषतया उन अवस्थाओं को जहाँ वह अवसन्न है, और बाहरी पीड़ाओं से दुखी है। मैं इस अप्रसन्नता और पीड़ा का समर्थक नहीं, भयानक विरोधी हूँ। ये पीड़ाएँ दूर होनी चाहिए। लेकिन उन्हें अलग हटाने के लिए मन में एक भव्यता लगती है। चाहे वह भव्यता पीड़ा दूर करने सम्बन्धी हो या गणित शास्त्रीय कल्पना की एक नयी अभिव्यक्ति। उस भव्य भावना को यदि उतारा जाये तो क्या कहना! इसलिए, बनानेवालो, मैं इस बात का विरोध करता हूँ कि आप निम्न मध्यवर्गीय कहकर मुझे जलील करें, मेरे फटेहाल कपड़ों की तरफ जान-बूझकर लोगों का ध्यान इस उद्देश्य से खिचवायें कि वे मुझपर दया करें उन सालों की ऐसी-तैसी!"

मुझे लगा कि मेरा पात्र अब मेरे पीछे पड़ गया है कि वह ऐसा
ो मेरा पिण्ड नहीं छोड़ेगा। इसलिए जरूरी है कि इस भूत को
ाया जाये।



ज्यों ही उसकी आँख खुली, उसने पाया कि छाती पर का उसका दबाव अभी तक दूर नहीं हुआ है। सपने में न मालूम वह किस-किस पर चिढ़-चिढ़ा रही थी, न मालूम कौन-कौन सामने-सामने या छिपे तौर पर उसका मुँह चिढ़ा रहे थे। सारी दुनिया कई टन वज़न का टीला बनकर बैठी हुई थी, वह अभी भी बैठी हुई है।

उसने आँखें खोलकर सामने के दरवाज़े की तरफ़ देखा। वह अभी-तक मुँदा हुआ था। उस दरवाज़े के भीतर से खाँसने-खँखारने की आवाज़ें आ रही थीं, जो उसके बूढ़े सास-ससुर की थीं। दूसरे कमरे में शान्ति थी। इसका मतलब यह था कि कोई चाय बनाने नहीं उठा है। धीरे-धीरे उस दूसरे कमरे में से कप-बशियों की आवाज़ खनखनाने लगी। लेकिन ज्यों ही ख़याल आया कि उसका पति चाय बना रहा है, उसके मन में तेज़ाबी काली गटर बहने लगी।

काले सल्फ़्यूरिक एसिड की भयानक बू-बासवाली वह गटर उसके भीतर-भीतर बहती ही गयी, और वह वहाँ जा मिली जहाँ एक घटना का चित्र, एक व्यक्ति की मूर्ति खड़ी हुई थी।

यह वह आदमी था, जिस पर वह एक ज़माने में जान देती थी। लेकिन अब वह बदल गया है। वह उसका पति है।

वह ढह से एकदम उठी। दिल में ज़हर भरकर उसने अपने हाथ में सोये हुए बच्चे को इस तरह झकझोरकर जगा दिया ताकि वह खूब रो उठे, खूब चीख़े, इतना तीखा शोर करे कि जिससे हर कोने, हर

ससुर, पति, बड़ा लड़का ( जो बी. एस-सी. में पढ़ता है, और उसका कहना नहीं मानता ), छोटे चिल्लर-पिल्लर सब उस कर्कश क्रन्दन को सुनकर अशान्त और बेचैन हो उठें, हाय-हाय करने लगें। घर-भर पर यह उसका प्रतिशोध था। वह सबसे बदला लेना चाहती थी, उस आक्रोश के द्वारा जो उसका अपना नहीं था।

वह खाट से उठी। अपने बालों को अस्त-व्यस्त करके उसने रसोईघर में प्रवेश किया। उसका पति उकड़ूँ बैठा हुआ चुपचाप चाय बना रहा था। तीन साल का एक दुबला छोटा बच्चा, नंगा, वहीं बैठा हुआ था। बड़ी लड़की नल के पास खड़ी हुई टंकी में बालटी उड़ेल रही थी।

पानी बरस रहा था, आड़ा-तिरछा। दो बच्चे, जिसमें से एक को दमे का रोग था, बग़ैर छाता लिये, बिना स्वेटर पहने, स्कूल चले गये थे। खुद उसे भी ब्रांकाइटिस की शिकायत रहती थी। लेकिन बिना खुद की या बच्चों की परवा किये, उसने रसोईघर की मज़बूती से बन्द की गयी खिड़की को खोल दिया।

दूर दिखती हुई नीली पहाड़ी और सलेटी रंग के फैले हुए तालाब के कई फर्लांग फैले हुए तेज़ लहरदार पानी को पार करके पेड़ों को अपने सामने झुकाती हुई तूफ़ानी हवा, रसोईघर में घुस पड़ी। और उसके साथ आये हुए छोटे कमरे को गीला करने लगे।

उबलती चाय को देखती हुई पति की आँखों ने अस्त-व्यस्त बालोंवाली अपनी स्त्री को देखा और सन्न रह गया। उसने जान लिया कि आज उसे किन्हीं पेचीदा हालात से मुक़ाबला करना है। और उसका मन अपनी पिछली ज़िन्दगी के वरक़ उलटने लगा। वैसे वह चुपचाप कपबशियों में चाय उड़ेलता जा रहा था, बच्चों को हुक्म देता जा रहा था कि यह कप नाना को दे आओ, वह कप नानी को दे आओ।

उसकी नंगी पीठ पर पानी के बारीक छींटे पड़ रहे थे, धोती का एक

पल्ला भी अधमीला महसूस हो रहा था। उसने बाहर से आते हुए छींटे बन्द करने के लिए खिड़की बन्द करनी चाही।

ज्यों ही वह पुरानी चौखट पर नये ठुके पल्लों को बन्द करने के लिए मुड़ा, उसकी आँखें दूर के बादलों के उस पार क्षितिज पर टिक गयीं जिसमें पूरब दिशा की किरणें टूटकर धुँधले-मटमैले बादलों पर आक्रमण कर रही थीं। तालाब का कुहरे में सोया हुआ किनारा नीले-सलेटी रंग में डूबा दिखाई देता था, लेकिन पानी में चमकते हरे-हरे वृक्षों के शिखर पर ललाई की सम्भावना प्रकट हो रही थी।

उस आरपार फैले हुए विस्तृत दृश्य को देख वह एकबारगी स्तब्ध हो गया। उस दृश्य में इतनी ठण्डक और ताज़गी थी कि दिल की मनहूसियत हवा हो गयी और एक अजीब-सी थिरकन नाचने के अन्दाज़ में उभर उठी।

और फिर भी वह गम्भीर ही रहा। उसने खिड़की के पल्ले ज़बर-दस्ती बन्द कर दिये। बच्चों को रसोईघर से भगा दिया। और खुद चाय का कप हाथ में ले टेबिल के पास टीन की कुरसी पर जा बैठा। एक-एक घूँट चाय पीते हुए वह मन ही मन उस दृश्य का अवलोकन और पुनरवलोकन करने लगा।

और अकस्मात् उसे भान हुआ कि मनुष्य अपने इतिहास से जुदा नहीं है, वह कभी भी अपने इतिहास से जुदा नहीं हो सकता—न अपने बाह्य जीवन के इतिहास से, न अपने अन्तर्जीवन के इतिहास से। उसका अन्तर्जीवन अपने स्वप्नों में, अपने तर्कों और विश्लेषणों में डूबता आ रहा है। उसे अधिकार है कि वह उसमें डूबता रहे, अपने आपसे बाहर निकलने की उसे ज़रूरत नहीं है। अपने बाहर वे निकलें जिनका बाह्य से कोई विरोध हो।

क्या यह सच नहीं है कि गणित शास्त्र में, जिसका उसने एम. एस-सी. तक अध्ययन किया था, एक काल्पनिक संख्या भी होती है। क्या यह काल्पनिक संख्या फ़ज़ूल है? क्या प्रकृति की सूक्ष्म क्रियाएँ इसी संख्या

ा अनुसरण नहीं करतीं ? क्या ऋण एक राशि का वर्गमूल एक ...
वस्तु है ? क्या सीधी रेखा वक्र रेखा ही का एक विशिष्ट रूप नहीं है ?
क्या यह झूठ है कि एक समय वह भी आयेगा, जब वैज्ञानिक विधि-शिल्प
इतना बढ़ जायेगा कि मानव-जीवन प्रकृति की शक्तियों का आज से अधिक
दोहन करके अधिक विकसित होते हुए अपने आपको बदल डालेगा। आज
के प्रश्न और समस्याएं इतिहास की वस्तु होकर बहुत बार हास्यास्पद भी
प्रतीत होती होंगी, उसी प्रकार हास्यास्पद जिस प्रकार बुन्देला नरेश राणा
वंग के युद्ध ! क्या यह सच नहीं है कि आज से सौ साल बाद सामान्
मनुष्य इतना सुविज्ञ हो जायेगा कि विज्ञान-प्राप्त नयी सुविधाओं के कार
वह फ़िलॉसफ़ी और पोएट्री के प्रश्नों पर बहस करने लगेगा ! अजी,
दुनिया और समाज की ज़िन्दगी में सौ साल बहुत थोड़े होते हैं। इतिहास
की एक पलक उठती है और गिरती है कि सौ साल हो जाते हैं। उसमें
घटा क्या है ! मेरे बच्चे के बच्चे उस नयी आभा को अवश्य देखेंगे
अजी, उसके पहले भी यह सम्भव है। आई डोण्ट केयर। आई वि
लिव इन माई ड्रीम्स, दिस इज माई प्रायवेट वर्ल्ड, ऐण्ड आई एम एण्टा
टिल्ड टु लिव इन इट, आई एम नॉट प्रिपेयर्ड टु लेट अदर्स डिस्ट्रॉय इ

उसको पता ही नहीं चला कि कब उसने चाय पी डाली और कब
कुरता पहना। उसे एक कप गरम-गरम चाय की ओर प्यास ल
इतने में सफ़ेद बालों का उलझा जंगल लिये हुए माँ का खाँसता-
बदन, जो रक्तहीनता के कारण कोयले से काला और विद्रूप हो
उसके पास झुककर खड़ा हो गया। उसने दयनीय भाव से गिड़
कहा, "मुझे एक कप गरम चाय और दे, चुन्नू !"

चुन्नू का हृदय उस आर्द्र वाणी को सुनकर दुखी हो उठ
गया माँ का वह पुराना ज्ञान, जब वह घर-भर पर शासन
किन्तु आज वह निश्चित संख्या से अधिक एक कप चाय के लि
रही है। नहीं, उसका यह कर्तव्य है कि दमे से जर्जर इस

सतह से

पर, कैसे ? उसने स्वयं ही देखा था कि चाय के पहले दौर में दूध खत्म हो गया है, सिर्फ़ दो चम्मच मुश्किल से उसकी स्त्री के लिए रखा है। अब क्या किया जाये ?

उसने माँ की तरफ़ देखा, और एकाएक ज़ोर से हँस पड़ा और माँ को अपनी बाँहों में भर लिया, उसके ज़ोर से माँ की देह को तकलीफ़ होने लगी। उसे जगह-जगह दर्द होने लगा। वह चीख उठी, "अरे छोड़, अरे छोड़ ! चुन्नू !"

उसने माँ को ज़बरदस्ती हाथों से उठा लिया और उसको लेकर लगा नाचने गोल-गोल....पास खड़े हुए आठ साल के बबुआ को मज़ा आ गया। वह ताली पीटने लगा। तीन साल का गुन्दु यह दृश्य देखकर खड़ा हो गया। आठ साल का वह 'उल्लू' अपनी माँ को ( उसकी चिड़चिड़ी स्त्री को ) इस नाटक का समाचार देने के लिए पहुँच गया। रसोईघर के पासवाली छत से चिड़चिड़ाते गुस्से के धमाके फूटने लगे।

और अकस्मात् यह नज़ारा सामने दिखाई दिया कि चुन्नू कमरे में काग़ज़ पर काग़ज़ निकालकर फेंकता जा रहा है। वे काग़ज़, जो उसने अंधेर के रखे थे, संभालकर रखे थे। कमरा बिखरे हुए काग़ज़ों से अजीब हो उठा है। उस बच्चे को, जिसे वह 'उल्लू' कहता है, बिखरे हुए काग़ज़ों को फिर से जमाने के लिए कहा गया है। वह बड़ी मुस्तैदी से और फ़िक्र के साथ उन्हें छाँट-छाँटकर जमा करता जा रहा है। और एक समय वह आया, जब वे काग़ज़ छोटे-छोटे गट्ठों में बँध गये और एक बड़ी थैली में समा गये। ये काग़ज़ क्या थे ? अख़बारों के टुकड़े, बच्चों की पुरानी बेकाम कापियाँ, अमरीकी और रूसी एजेंसियों के सरकारी समाचारों के वरक़, पुराने न्यू टाइम्स, पुराने न्यूज़ वीक—जिनको अब तक उसने बहुत संभालकर रखा था, लेकिन जो अब एकाएक अनुपयोगी प्रतीत हुए।

कन्धे पर थैली लटकाये ज्यों ही चुन्नू या चुन्नीलाल शर्मा, एम.

ी., असिस्टैण्ट टीचर, जीने से उतरकर नीचे के कमरे में आ...
लगा कि कहीं उसे इस सुबह-सुबह भयानक दुर्घटना का सामना न
ना पड़े, यानी कि कहीं पत्नी से मुठभेड़ न हो जाये !

लेकिन नहीं, उसका यह भय निराधार था। रास्ता साफ़ था। उसके
अपने स्वभाव के अनुसार, सुबह की रोशनी की ताजगी में उसकी
आँखों के सामने स्वप्न तैरने लगे। उसके बच्चे बड़े हो गये हैं। वे खूब
मेहनती निकले हैं। हाँ, सही है कि उनके कपड़े फटे हुए हैं, लेकिन वे
मार्क्स, सार्त्र और नेहरू के वचन अपने भाषणों में सहज रूप से गूँथ जाते
हैं। वे किसी सुनहले लक्ष्य के लिए लड़ रहे हैं। उनके हृदय में उत्साह
है। जमाना बदल गया है, अब बड़ा परिवर्तन होने को है। मौजूदा पीढ़ी,
अपनी बुढ़मस में, हास्यास्पद प्रतीत हो रही है, इत्यादि-इत्यादि।

उधर बच्चों की माँ ने चाय बना ली थी। वह काली थी, दो चम्मच
दूध ने चाय के रंग में विशेष परिवर्तन नहीं किया था। लेकिन उसका
गरम-गरम घूँट हलक़ में उतरते ही उसे अच्छा लगा। तब उसने देखा
कि रसोईघर की जो खिड़की उसने खोल दी थी, वह फिर बन्द कर दी
गयी है। वह एकदम उठी और उसके पल्लों को ज़ोर से खोल डाला।

बादल हट चुके थे और उसकी विपरीत दिशा में—पश्चिम में दौड़े
जा रहे थे। नवोदित सूर्य की गुलाली, सुनहली, नारंगी किरणें एक के
से चारों ओर दौड़ रही थीं। तालाब के पानी में उनके प्रतिबिम्ब
गये थे। हरियाला मैदान लाल-सुनहला हो गया था। और दूर तिक
पहाड़ी एकदम नीली दिखाई दे रही थी।

वह उस दृश्य को देखती खड़ी रही। उस सौन्दर्याभा का जल
चेहरे पर छा गया। उसे अच्छा लगा। पास ही कमरे में, नल से
बालटियाँ लगा दीं।

फिर वह चूल्हे के पास आ बैठी। उसके लाल अंगारों पर
दृष्टि स्थिर हो गयी। उसमें लाल चट्टानें दिखाई दीं, जिनके
सुनहली ज्योति निकल रही थी। चट्टानों के पास महीन-गरम
सतह से उठ

की गलियाँ बन रही थीं। कहीं उजाला की हल्की रेखा हिलती हुई अपने किसी को बुला रही था।

उसने दो छोटी-छोटी लकड़ियाँ और लगा दीं। चूल्हे में प्रकाश जाग उठा। एक गति, एक आवेग सूर्य का संगीत बनने लगा। उसने रसोईघर के चारों ओर नजर दौड़ायी। भीत पर लगी हुई लकड़ी की पट्टियों पर पीतल के बरतन चमचम चमक रहे थे। उनके पीले रंग में खिड़की में से आयी हुई सूर्य की कान्ति लुनाई घोल रही थी।

एकाएक उसकी नजर अपनी चूड़ियों पर गयी। वे नीली थीं। उनकी नीलिमा की गोल प्रकाश-रेखा उसकी कलाई को घेरे हुए थी। अकस्मात् किसी अवचेतन प्रेरणा से उसने हाथों की चूड़ियों से माथे को छू लिया, मानो वह किसी अदृश्य शक्ति के सामने नत-मस्तक हो गयी हो। और, तब न मालूम कौन-सा स्वप्न उसकी पलकों में उभर आया। उसके होंठों पर एक हल्की-सी मुसकान तैर गयी।

चूल्हे में आग तेज हो गयी। लाल और गेरुई, सिन्दूरी और सुनहरी ज्वालाएँ ऊँची उठीं, नाचने और लहराने लगीं।

चूल्हा खाली था। उसपर उसने कुछ भी नहीं रखा था। वह लकड़ियों को आगे सरकाती जा रही थी। उसका प्रकाश बढ़ता जा रहा था। उसकी गरमी बढ़ती जा रही थी। उसका मन पीछे की ओर दौड़ता जा रहा था। कल क्या हुआ था? हाँ, कल क्या हुआ था? वह घटना, जिसने उसके दिमाग को धो दिया था, जिसने उसको पागल बना दिया था।

और लाख कोशिश करने पर भी उसे उस घटना की याद नहीं आयी। सम्भवतः ऐसी कोई घटना हुई ही नहीं थी। शरीर के अभ्यन्तर-जनित विषों ने उसकी नस-नस में घुसकर उसे कमजोर और विक्षुब्ध कर दिया था। और उस विक्षोभ ने उसके मन में अन्धकारपूर्ण छाले और भार भर दिये थे। वही वे घटनाएँ थीं, जो पकड़ में नहीं आती थीं, जो सिर्फ एक मानसिक वातावरण बनकर उसे खाये जा रही थीं।

किन्तु उस समय जब चूल्हे की अंगारी लाल घाटियों में सुनहली लताएँ और फूल खिल रहे थे, उसे अपने बचपन और जवानी के दृश्य दिखाई देने लगे और उसे अफ़सोस होने लगा कि अगर वह पढ़-लिख जाती और नौकरी करने लगती, तो उसकी इतनी दुर्दशा न होती, उसके घर में पिछवाड़े से चुपचाप वह औरत न आती जो पठान से भी अधिक सूद लेती है, तो उसको इतना अपमानित न होना पड़ता।

उसके सामने क्रमशः वे दृश्य तैरने लगे जब उसकी साथिनें पढ़-लिख गयीं, जिनमें से एक प्राइमरी स्कूल की टीचर है, दूसरी किसी दफ़्तर में है, तीसरी नर्स हो गयी है। एकाएक उसके हृदय में अभाव का, हानि का दुख भरता गया। हर तीसरे साल बच्चे, जन्म और मृत्यु, क़र्ज़ और अपमान, बढ़ती हुई ज़िम्मेदारियाँ और पेट में अन्न डालने की मुश्किलें और काम, काम, काम !

आश्चर्य की बात है कि इन सारे खयालों में पति का खयाल उसे नहीं आया। पति के विरुद्ध विक्षोभ उसके मन में नहीं था, सो भी बात नहीं। परन्तु यह सच है कि वह उससे बहुत ही अधिक प्रेम करती थी। वह क्षण-भर को भी यह नहीं सोच सकती थी कि उसके दुख उसके पति के कारण हैं, यद्यपि वह अपने दुखों का ठीकरा पति के सिर पर ही फोड़ती है। मनुष्य का मन विचित्र है। और आज जब कि वह पति पर ही अत्यन्त क्रुद्ध है, पति के विरुद्ध उसके मन में विचार आने चाहिए थे। सम्भवतः इसका एक कारण यह भी था कि वह पढ़ने-लिखने के प्रति अपनी उदासीनता को ही सर्वाधिक दोष देती थी।

स्त्री चौंक पड़ी। यदि वह शिक्षित होती, तो शायद अधिक सुखी होती। वह यह समझती थी कि वह कार्य-कुशल है, न कि उसका पति। वह अपने भोले हृदय को भी भोला आनन्द प्रदान कर सकता था। लेकिन ज़िन्दगी की छोटी-छोटी बातों के लिए जद्दो-जहद करने की ताक़त और ताब वह नहीं रखता था। उसके अनुसार उसका पति सन्त था, सन्त। मूर्ख उसे न कह सकती थी, न सोच सकती थी।

और इसी तरह के खयालों में गिरफ़्तार वह स्त्री जब अपने बाल फैलाये हुए चुपचाप सोचती जा रही थी कि अनजाने में चूल्हे में की एक तड़ाक से उठी हुई चिनगारी उसकी साड़ी के एक कोण में दुबककर बैठ गयी।

ठीक उसी वक़्त उसका पति चुन्नीलाल एक मैले-कुचैले पंसारी की आलमारी में रखे हुए किसी कम्पनी की चाय के पीले पुड़े में बनी हुई औरत की तसवीर को देख रहा था। उस औरत का चेहरा भोला—साँवला था और हाथ में उसके एक फूलों-भरी डाली थी। लेकिन आँखें फटी-फटी-सी और काली थी। उसे समझ में नहीं आया कि आखिर औरत की तसवीर क्यों गोद दी गयी।

वह एक चिपचिपे स्टूल पर नीचे पड़ा हुआ पुराना अख़बारी काग़ज़ रखकर बैठ गया। चुपचाप अपनी झोली में से रद्दी काग़ज़ निकालने लगा।

इन काग़ज़ों में उसके बच्चों की लिखावट थी। टूटे-फूटे बाँके-तिरछे अक्षरों में गणित के आँकड़े, देश के विभिन्न राज्यों की राजधानियों के नाम, और संस्कृत की क्रियाओं के रूप लिखे हुए थे।

वह फिर भविष्य की तरफ देखने लगा। उसके बच्चे बड़े होंगे। कॉलेज एजुकेशन तो क्या ले सकेंगे। इतना पैसा ही नहीं है कि उनके लिए किताबें खरीदें....लेकिन हाँ, मैं अपने सारे विचार, मेरी अपनी सारी कल्पनाएँ और धारणाएँ उन्हें बता दूँगा। उनका बिलकुल सिस्टमेटिकली अध्ययन करा दूँगा। मैं उन्हें बड़े आदमियों की बैठकों से दूर रखूँगा और इस तरह छूट्टी दूँगा कि वे उनके तौर-तरीकों से घृणा करें, अपने-जैसे ग़रीबों में हों रहें, और उन्हें लिखायें-पढ़ायें, उन्हें नये-नये विचार दें, उनकी भविष्य-कल्पना तीव्र कर दें। उनकी जगत्-चेतना को विस्तृत और यथार्थवादी बना दें, और उनमें भरें और जियें! मैं उन्हें क्रान्तिकारी बनाऊँगा, मैं उन्हें समाज की उलटपट बनाने के लिए प्रेरित करूँगा, वे वहीं बैठे-बैठे किताबें लिखेंगे, पैम्फ़लेट छापेंगे और जो मिलेगा उसे सबके साथ

उन सब भड़कीले दम्भों से घृणा करेंगे, जो शिक्षा और संस्कृ...
म पर चलते हैं....।

पंसारी को यह सब मालूम नहीं था। वह तो सिर्फ़ इतना जानता था
इस तरह की रद्दी छह आने सेर से ज्यादा नहीं बिकती। चुन्नीलाल
जब अपने हाथ में पन्द्रह आने देखे तो वह बहुत खुश हुआ और पास
ी के चायघर में दूध लेने के लिए पहुँच गया।

जब वह घर पहुँचा, तो पाया कि वहाँ कुहराम मचा हुआ है। बच्चे रो रहे हैं। बूढ़ी माँ रोती हुई काँप रही है, उसकी साँवली झुर्रियाँ गीली हैं। और बूढ़े बाप के चेहरे पर श्मशान की छाया है। वह बालटी पर बालटी डाल रहा है। नीचे चुन्नू की स्त्री औंधी पड़ी हुई है—पानी में तर। सारा फ़र्श गीला है। उसपर मिट्टी के फफोले उभर आये हैं। बच्चों के रोने की आवाजें छत को फाड़कर खिड़की के बाहर निकल रही हैं। और सारे शोर में एक गहरा शून्य है, और वह शून्य उसकी स्त्री है।

वह स्त्री चुप है। उसकी खीझ ग़ायब है, उसकी चिढ़ गोल हो गयी है। वह स्तब्ध है। उस घटना से उसके दिमाग़ को धक्का लगा था। आग ने उसपर चढ़ाई की, क्यों की, क्यों की ?

और फिर आग बुझायी गयी, बालटियाँ डालकर। पीठ पर का... आँचल, और आँचल के नीचे का ब्लाउज जल गया था। इस वक़्त जले हुए हिस्से पर नीली सियाही लगायी जा रही थी। बहुत-सी जगहों प... फफोले उठ गये हैं, कहीं त्वचा खिंच आयी है।

ख़ैरियत हुई, आग ज्यादा फैल नहीं पायी। बाल-बच्चों के भ... अच्छे थे। स्त्री अब भी चुप थी, वह निश्चेष्ट थी। वह अभी भी प... फटी आँखों से न जाने क्या सोच रही थी। बूढ़े पिता और माता ... आपको दोषी अनुभव कर रहे थे। वे चुन्नू के दारिद्र्य को ... भयावह कर देते थे। उनकी मुखमुद्रा दयनीय रहती थी, अब उन... भी दयनीय हो गया था।

सतह से उठत...

लेकिन चुन्नू अपने-आपको दोषी समझते हुए आगे बढ़ा। उसने लज्जा छोड़ दी। निश्चेष्ट पड़ी हुई औरत का सिर हिलाया। उसे बिठा देने की कोशिश की।

वह उठ बैठी। अधिक सचेत हुई और पति को सामने पाकर आँखें कुछ संकोच से दूसरी ओर कर लीं, जहाँ सभी लोग खड़े थे, इसलिए।

और अकस्मात्, चुन्नीलाल को लगा कि अब वह अपने एकान्त की रक्षा नहीं कर सकेगा। उसे लड़ाई में कूद पड़ना होगा, उसे मुठभेड़ करनी ही होगी। उसे अपने सपने भूल जाने होंगे, परिस्थितियों को वश में करने के कार्य में उसे दक्ष और समर्थ होना पड़ेगा।

बर्नोल...वैद्य...डॉक्टर...ये शब्द उसके मन में गूँज गये। पैसा... यह शब्द उसकी अन्तर्गुहा में चीख उठा। सहायता....यह स्त्री-लिंगी ध्वनि उसके हृदय में दुन्दुभि बजाने लगी।

उसने अपनी स्त्री की पीठ पर के घाव देखे—कुल छह थे। उनमें तीन कुछ बड़े थे, बाकी छोटे—पैसे के आकार के। और तब उसके मस्तिष्क ने तुरत सोच डाला कि उसके लिए बर्नोल काफ़ी है। वैद्य और डॉक्टर बुलाने की जरूरत नहीं है।

उसने बीबी को वहीं छोड़ दिया। पड़ोसी की साइकिल उठायी और तुरत ही बर्नोल के लिए निकल पड़ा।

तब तक वातावरण बदल गया था। स्त्री वैसी ही शान्त और चुप पड़ी थी। अब उसके फैले हुए पैरों पर नन्हा खेल रहा था, बड़ा बच्चा उसकी पीठ के दाग़ों पर नीली सियाही लगा रहा था। बूढ़ी माँ रसोईघर में घुस गयी थी।

जब वह बर्नोल लेकर लौटा तो वह बीबी के पास जा बैठा, उसकी अपलक न देखती हुई आँखों में उसने आँखें डाल दीं। उसके गाल छुए। और तब उसने पाया कि उसकी आँखों में चेतना मुसकरा उठी है। उसके होंठ भी किसी नम्र, दीन, दयनीय स्थिति में तिरछे हो रहे हैं। चुन्नू के

दय में एकाएक अपने स्वयं के ही भाग्य पर बड़ी दया उत्पन्न हुई।
या इसलिए कि उसके आसपास के लोग किसी उपन्यास के केवल पात्र
हों, जो लेखक के अत्यन्त निकट होते हैं, और फिर भी दूर, व उसके
अपने होते हुए भी केवल छायात्मक होते हैं।

किन्तु इस विचार के उत्पन्न होते ही, उस विचार के लगभग विप-
रीत, चुन्नीलाल ने अपनी स्त्री को वग़ल में खींच लिया।

और तब एक क्षण के बाद, उसी स्त्री के गले से आवाज निकली।
क्षीण, दुर्बल और प्रार्थना करती हुई आवाज थी—वह। स्त्री ने कहा,
"तुम मुझे छोड़कर मत जाया करो!" वह आवाज बहुत ही क्षीण और
करुणापूर्ण थी। किन्तु चुन्नीलाल को लगा कि वह आवाज किसी पार के
परली तरफ़ के परे से आ रही है, इतनी दूर से कि वह उसी कारण
तीखी हो उठी है और हृदय-विदारक भी।

चुन्नीलाल ने अपनी पत्नी को वहीं जमीन पर लिटा दिया। सिरहाने
लकड़ी का पट्टा रख दिया। और किसी उत्तेजित अवस्था में रसोईघर
की खिड़की खोलकर वह बाहर देखने लगा।

वहाँ उसे शहर ही शहर और गाँव ही गाँव, सड़कें ही सड़कें, गलि-
ही गलियां दिखाई दीं, जिनके भीतर से उठती हुई गूँज उसके पास आ
कहने लगीं, "तुम मुझे छोड़कर मत जाया करो।"

और जब वह एक कप चाय लेकर बीवी को देने गया, तब पाय
उसकी आंख लग गयी है। चुन्नीलाल ने जगाने की कोशिश करनी
पर वह एक दृश्य देखता ही रहा—नन्हा बालक अभी भी उसके
पैरों के बीच खेल रहा था। तीन साल का बच्चा अपनी जेब में
के टुकड़े गिन रहा था। आठ साल का बड़ा लड़का घर की हा
स्कूल-दफ़्तर का समय सोचकर थाली में अरहर की दाल बीन
उसके हाथ में अभी भी नीली सियाही लगी थी, मानो उसने
खिलवाड़ किया हो।

चुन्नू का दिल इस दृश्य को देख पिघल गया। वह उसे अ

सतह से

प्रतीत हुआ। उसका मन बेहद के मैदान में चला गया। इन सब लोगों का प्यार वह अपने में नहीं सँभाल सकता। उसका दिल मिट्टी का घड़ा है, उसमें ज़्यादा भरोगे तो वह टूट जायेगा।

एकबारगी उसने अपने सारे घर पर दृष्टि डाली। यह उसका जगत् है, उसे सबकी सेवा करनी है। वह ज़रूर-ज़रूर करेगा। नहीं तो ज़िन्दगी का कोई मतलब नहीं।

उसने अपनी बीवी को जगाया नहीं। पिताजी को चाय का कप दे दिया। और फिर रसोईघर में आ गया तथा खुद गरम-गरम चाय पीने लगा।

ज्यों ही उसने एक घूंट अपने होंठों से लगाया कि एकाएक उसे खयाल आया कि उसने बर्नोल का प्रयोग अभी तक नहीं किया, उसके घावों पर बर्नोल लगाना भूल गया।

उसने चाय-भरी प्याली नीचे रख दी, और आसमान फाड़कर एक तसवीर उसके सामने आ गयी। वह उसकी अपनी समस्या थी।

वह बर्नोल लगाना भूल क्यों गया? वह अपने कामों से, दुनिया से रिश्ते जोड़े, न कि सिर्फ़ दिल के उड़ते हुए टुकड़ों से। इतने में बड़े बच्चे ने आकर सूचना दी, "माँ चाय माँगती है।"

चुन्नू भी उठी हुई। वह तुरंत गरम चाय लेकर स्त्री के पास जा बैठा। बच्चों ने देखा कि उनके बूढ़े, झुकी कमरवाले नाना के हाथ में बर्नोल है, जिसे वे चुन्नीलाल के हाथ में दे रहे हैं।



# एक दाख़िल दफ़्तर साँझ

कचहरी के लम्बे-चौड़े अहाते के अन्दर नीम, सेमल और इमली के बड़े-बड़े वृक्ष खड़े हैं। जब उनकी आड़ में क्षितिज की कोर पर रक्ताभ सांझ झुक जाती है, और उसके रंगों का प्रवाह आकाश का दूसरा छोर छूने के प्रयास में धुंधला हो जाता है तब रामेश्वर को ऑफ़िस अपना नहीं पराया मालूम होने लगता है। सहसा उसकी आंखें काम से उचाट खाकर पेड़ों की ओर मुड़ जाती हैं।

यही वह क्षण होता है जब रामेश्वर दफ़्तर से घर की राह लेने का फ़ैसला किया करता है। लेकिन आज वह उठ नहीं पा रहा है। उसे जम्हाई पर जम्हाई आ रही है। पर अँगड़ाई तक आज बेजान है। सन्तोष नहीं दे रही है। किसी मानसिक अवरोध से, वह अधूरी ही रह जा रही है।

"छोड़ो....साहब, अब तो जो होना होगा सो होगा।"

रामेश्वर को यह आवाज़ आश्रय देती-सी मालूम होती है। सोचता है—कुरसी से उठ पड़े। कचहरी के घेरे को पार करके खुली सड़क पर चलने लगे।

"आप फ़ुज़ूल तकलीफ़ कर रहे हैं। ऐसे कौन-से वे लाट साहब हैं.... कल भी जवाब दिया जा सकता है। केस की तो आपने पूरी स्टॅडी कर ही ली होगी।"

कमरे में सांझ की मीठी उदास और घनी छायाएँ फैल चुकी हैं। आसपास, काग़ज़ों के गट्ठों से लदे टेबिल, क्लर्कों के घर चले जाने के कारण और ज़्यादा निरर्थक नज़र आ रहे हैं।

रामेश्वर के सामने उसका सहायक वर्मा खड़ा था। नाटा, इकहरा, साँवला कुरूप व्यक्ति जिसकी नाक अन्त में बहुत मोटी होकर ऊपर उठ गयी थी। उसकी आँखों में सुखद हँसी चमक रही थी।

उस उल्लासपूर्ण चमक से कुछ चिढ़कर किन्तु भाव प्रकट न करते हुए रामेश्वर ने कहा, "अब तो चाय का भी बन्दोबस्त नहीं हो सकता...."

चपरासी अपने घर को रवाना हो चुका था। दूसरे कमरे में फ़र्राश मेहतरानियों को ज़ोर-ज़ोर से कुछ कह रहा था। असिस्टेंट ने चिल्ला-कर उसे चाय लाने का आदेश दिया। फ़र्राश बड़बड़ाता हुआ होटल की ओर चल पड़ा।

चाय की आशा ने रामेश्वर को कुरसी से और भी चिपका दिया।

वर्मा मन ही मन हँस रहा था। आख़िर यह वही अफ़सर है जिसे अपने मातहतों की छोटी-सी ग़लती को पहाड़ बनाकर दिखलाकर अपनी विलक्षण बुद्धि का परोक्ष और विनम्र परिचय देते रहने की आदत पड़ गयी थी। माना कि वह आदमी अच्छा था। किसी का नुक़सान करने की प्रवृत्ति उसमें न थी। किसी के पेट पर पाँव नहीं रखता था। यह सब होते हुए भी, जो वह नहीं था सो भी महत्त्वपूर्ण था। आज यह नाटा, कुरूप सहायक इस अडिग अफ़सर को परेशान देखकर मन ही मन हँस पा रहा था।

तिरछी काट का पैंतरा साधता हुआ वह बोला, "है क्या, साहब, इसमें! आप तो मुंशी हैं। आपके एक्सप्लेनेशन को भला कौन काट सकता है।"

बात सच थी। यद्यपि रामेश्वर को कॉलेज छोड़े सिर्फ़ एक ही साल हुआ था, फिर भी कचहरी के कामों में उसने इतनी महारत हासिल कर ली थी कि बड़े-बड़े अफ़सर भी दाद देने लगे थे। किन्तु अपने सहायक के इस फ़िक़रे से वह ख़ुश नहीं हुआ। उसमें बनावटी विनोद की ध्वनि सुनाई दी। वर्मा ने कुछ रुककर कहा, "कल सुबह भी तो वह किया जा सकता है।"

रामेश्वर भनक उठा—"तुम कुछ जानते नहीं हो। आज शाम को तैयार हो जाना था। तुम कल तक की बात कह रहे हो। मेरा तो बक्-बक्...."

रामेश्वर ने जीभ काट ली। यह वह क्या कह गया अपने सहायक से!

अफ़सर के प्रच्छन्न पश्चात्ताप ने असिस्टेण्ट का प्रच्छन्न कुतूहल कुछ और भड़का दिया। रामेश्वर इतना बेचैन है, इसका अन्दाज उसे न था। इस संकट के पीछे राज है, यह समझ लेने के बाद राज मालूम करने के लिए कुतूहल दबाना और सहानुभूति बढ़ाना उसे जरूरी मालूम हुआ। ऑफ़िस में हर किसी को दूसरों के राज जानने की इच्छा हमेशा सताया करती थी। वे लोग हमेशा कानाफूसीवाली नजदीकी पर रहते हुए भी किसी के न थे। इनकी सारी जिजीविषा एक दूसरे से मात्र इतना ही जानने पर केन्द्रित हो चुकी थी कि क्या जल रहा है। एक दूसरे की पीठ पीछे बुराई करना, बाक़ायदा कोई बेमतलब षड्यन्त्र करना इनका नियमित व्यापार था। तमाम शिक्षा-दीक्षा के बावजूद, आधुनिकता के तमाम ऊपरी लेपों के बावजूद इन्होंने अपने संस्कारों के प्रति सच्चे रहते हुए ऑफ़िस को मध्यमवर्गीय संयुक्त परिवार का दर्जा दे डाला था। इन कुछ तो निश्चयपूर्वक विघ्न-सन्तोषी थे, शेष विष-वमन से आगे ब[ढ़ने] का साहस नहीं कर पाते थे। प्रत्येक किसी न किसी गुट का था। गुट ऐसे, जिनका कोई स्थायी रूप न था। मित्रता और सन्धि के प्राकृतिक नियम नहीं थे। गुट बनते-बिगड़ते रहते थे।

असिस्टेण्ट वर्मा के लिए अफ़सर रामेश्वर के गुट में शामिल हो[ने का] यह सुनहरा अवसर था। नाटकीय मुद्रा में उसने कहा, "जी ब[...] करता है। आखिर ऐसी कौन-सी बात है। एक्सप्लेनेशन तो रोज[...] करते हैं। असली मुंशी तो वह—जो किसी तरह का भी एक्स[...] पूछा जाये, इस तरह जवाब दे दें कि पूछनेवाले के छक्के छ[ूट...] मोटर-ट्रकों का इंचार्ज क्लर्क—वह कुलकर्णी। वह तो इस बात[...]

सतह से उ[...]

करता है कि चाहे जैसा ऐंड़ा-बेंड़ा एक्सप्लेनेशन हो, वह पूछनेवाले के होश ठिकाने कर दे। सिर्फ़ मज़मून की बात है। और फिर आपके कई दोस्त हैं। कोई आपका बाल-बाँका नहीं कर सकता।"

आखिर का वाक्य वर्मा ने जान-बूझकर टोह लेने के लिए कहा। रामेश्वर मूर्ख न था कि वह यह न समझे कि उसकी निर्बलता की स्थिति से वर्मा को थोड़ा-सा ही सही बल मिला, यद्यपि उस बल का प्रतिकूल उद्देश्य न था। रामेश्वर को पल-भर के लिए ही यह भ्रम हुआ कि जवाब का सही और ग़लत होना सिर्फ़ मज़मून पर और मज़मून-तराशी के हुनर पर ही निर्भर है। किन्तु भावनात्मक रूप से अपनी निस्सहायता को पुनः अनुभव कर वह कहने लगा, "नौकरी में, वर्मा साहब, कोई किसी का न दोस्त है, न दुश्मन। जब किसी पर आ बनती है तब कौन अपनी गरदन फँसाकर दूसरों की मदद करता है।"

"पर आप कौन-से ऐसे संकट में फँस गये हैं, हुज़ूर।" वर्मा जानने के लिए व्याकुल हो उठा। एक राज़ पर दूसरे राज़ खुलने की सम्भावना से वह आनन्दित हो गया।

इतने में बूढ़ा फ़र्राश चाय ले आया। वह भी मानो कुछ सुनने के लिए चुपचाप खड़ा रहा।

"रखो, रखो! टेबिल पर रखो और जाओ!" वर्मा ने जल्दी-जल्दी उसे रुख़सत किया और वह कान लगाकर कहने लगा, "हाँ, साहब।"

रामेश्वर चुपचाप चाय पीता रहा। प्याला ख़त्म करके बोला, "आजकल तुम जानते हो, सुपरिण्टेण्डेण्ट और डायरेक्टर की दोस्ती है।"

"यह तो ख़ैर, सूरज की धूप की मानिन्द साफ़ है," वर्मा ने कहा।

"और तुम यह भी जानते हो कि असिस्टेण्ट डायरेक्टर की सुपरिण्टेंडेंट से अबतक दोस्ती थी।"

"यानी!" वर्मा ने बनावटी आश्चर्य से आतंकित हुए कहा।

"यानी यह कि ए. डी. शुक्ला साहब की सुपरिण्टेण्डेण्ट से दोस्ती ख़त्म हो गयी—अब दुश्मनी है।" उक्त वाक्य रामेश्वर ने इस प्रकार कहे

श्वर भभक उठा—"तुम कुछ जानते नहीं हो। आज शाम त
र हो जाना था। तुम कल तक की बात कह रहे हो। मेरा तो
-वक्....."

ामेश्वर ने जीभ काट ली। यह वह क्या कह गया अपने
क से !

अफ़सर के प्रच्छन्न पश्चात्ताप ने असिस्टैण्ट का प्रच्छन्न कुतूहल कुछ
र भड़का दिया। रामेश्वर इतना बेचैन है, इसका अन्दाज़ उसे न था।
झंझट के पीछे राज़ है, यह समझ लेने के बाद राज़ मालूम करने के
लिए कुतूहल दबाना और सहानुभूति बढ़ाना उसे ज़रूरी मालूम हुआ।
ऑफ़िस में हर किसी को दूसरों के राज़ जानने की इच्छा हमेशा सताया
करती थी। वे लोग हमेशा कानाफूसीवाली नज़दीकी पर रहते हुए भी
किसी के न थे। इनकी सारी जिजीविषा एक दूसरे से मात्र इतना ही
जानने पर केन्द्रित हो चुकी थी कि क्या जल रहा है। एक दूसरे की पीठ
पीछे बुराई करना, बाक़ायदा कोई बेमतलब षड्यन्त्र करना इनका
नियमित व्यापार था। तमाम शिक्षा-दीक्षा के बावजूद, आधुनिकता के
तमाम ऊपरी लेपों के बावजूद इन्होंने अपने संस्कारों के प्रति सच्चे रहते
हुए ऑफ़िस को मध्यमवर्गीय संयुक्त परिवार का दर्जा दे डाला था। इनमें
कुछ तो निश्चयपूर्वक विघ्न-सन्तोषी थे, शेष विष-वमन से आगे बढ़ने
का साहस नही कर पाते थे। प्रत्येक किसी न किसी गुट का था। गुट भी
ऐसे, जिनका कोई स्थायी रूप न था। मित्रता और सन्धि के कोई
प्राकृतिक नियम नहीं थे। गुट बनते-बिगड़ते रहते थे।

असिस्टैण्ट वर्मा के लिए अफ़सर रामेश्वर के गुट में शामिल होने का
यह सुनहरा अवसर था। नाटकीय मुद्रा में उसने कहा, "जो घक्-ध
करता है। आखिर ऐसी कौन-सी बात है। एक्सप्लेनेशन तो रोज़ आ
करते हैं। असली मुंशी तो वह—जो किसी तरह का भी एक्सप्लेने
पूछा जाये, इस तरह जवाब दे दें कि पूछनेवाले के छक्के छूट ज
मोटर-ट्रकों का इंचार्ज क्लर्क—वह कुलकर्णी। वह तो इस बात का

सतह से उठता अ

करता है कि चाहे जैसा ऐंडा-बेंडा एक्सप्लेनेशन हो, वह पूछनेवाले के होश ठिकाने कर दे। सिर्फ़ मज़मून की बात है। और फिर आपके कई दोस्त हैं। कोई आपका बाल-बाँका नहीं कर सकता।"

आख़िर का वाक्य वर्मा ने जान-बूझकर टोह लेने के लिए कहा। रामेश्वर मूर्ख न था कि वह यह न समझे कि उसकी निर्बलता की स्थिति से वर्मा को थोड़ा-सा ही सही बल मिला, यद्यपि उस बल का प्रतिकूल उद्देश्य न था। रामेश्वर को पल-भर के लिए ही यह भ्रम हुआ कि जवाब का सही और ग़लत होना सिर्फ़ मज़मून पर और मज़मून-तराशी के हुनर पर ही निर्भर है। किन्तु भावनात्मक रूप से अपनी निस्सहायता को पुनः अनुभव कर वह कहने लगा, "नौकरी में, वर्मा साहब, कोई किसी का न दोस्त है, न दुश्मन। जब किसी पर आ बनती है तब कौन अपनी गरदन फँसाकर दूसरों की मदद करता है।"

"पर आप कौन-से ऐसे संकट में फँस गये हैं, हुज़ूर।" वर्मा जानने के लिए व्याकुल हो उठा। एक राज़ पर दूसरे राज़ खुलने की सम्भावना से वह आनन्दित हो गया।

इतने में बूढ़ा फर्राश चाय ले आया। वह भी मानो कुछ सुनने के लिए चुपचाप खड़ा रहा।

"रखो, रखो! टेबिल पर रखो और जाओ!" वर्मा ने जल्दी-जल्दी उसे रुख़सत किया और वह कान लगाकर कहने लगा, "हाँ, साहब।"

रामेश्वर चुपचाप चाय पीता रहा। प्याला ख़त्म करके बोला, "आजकल तुम जानते हो, सुपरिण्टेण्डेण्ट और डायरेक्टर की दोस्ती है।"

"यह तो ख़ैर, सूरज की धूप की मानिन्द साफ़ है," वर्मा ने कहा।

"और तुम यह भी जानते हो कि असिस्टेण्ट डायरेक्टर की सुपरिण्टेंडेंट से अबतक दोस्ती थी।"

"यानी!" वर्मा ने बनावटी आश्चर्य से ओतप्रोत हुए कहा।

"यानी यह कि ए. डी. शुक्ला साहब की सुपरिण्टेण्डेण्ट से दोस्ती ख़त्म हो गयी—अब दुश्मनी है।" उक्त वाक्य रामेश्वर ने इस प्रकार कहे

। वह एक नये समाचार का ऐटम बम वर्मा के ऊपर छोड़ रहा हो।

वर्मा ने आश्चर्य का नाटक बहुत खूबी से किया। मानो उसे बिजली करेण्ट छू गया हो।

वर्मा की इस मुद्रा से प्रोत्साहित होकर रामेश्वर बोले, "अब तुम समझ जाओ आगे की पूरी बातें...."

वर्मा गरदन हिलाकर 'हूँ....हूँ...हूँ' किये गया। रामेश्वर चुपचाप बैठे कुछ सोचता रहा। फिर एक झटके के साथ रामेश्वर ने बस्ता बांध-कर आलमारी पर छप से फेंक दिया। वर्मा ने फ़र्राश को दफ़्तर बन्द करने के लिए एक ज़ोरदार आवाज़ लगायी। और वे दोनों दरवाज़े के बाहर हो गये।

बाहर खुली हवा में आकर मात्र वातावरण के कारण वर्मा के बारे में रामेश्वर शायद आश्वस्त हो गया, मानो वे पुराने मित्र हों। हलका-मीठा अँधेरा, बड़े-बड़े दरख़्तों से छनता हुआ गिर रहा था। दूर, कोलतार की लम्बी सूनी सड़क पर बिजली के लट्टू परिकथाएँ सुना रहे थे।

रामेश्वर ने कहा, "अब तुम समझ गये न पूरा मामला।"

वर्मा ने कुछ हँसकर कहा, "आप समझाएँ और मैं न समझूँ। अपनी अक़्ल पर तो मुझे कोई नाज़ नहीं है, लेकिन इन मामलों में आपका इशार ही काफ़ी होता है। सुपरिण्टेण्डेण्ट का गुर्गा, गुप्तचर और आज्ञाकारी मि है शर्मा, जो मेरा सहयोगी यानी आपका असिस्टेंट है और आपका उ छत्तीसवाला ही हिसाब है। मगर साहब मानना पड़ेगा, आपने निबाहा खूब...."

रामेश्वर के कानों में एक हलकी, दबी हुई शिकायत की गूँ उठी। पल-भर उसके रहस्य को वह समझ नहीं पाया। किन्त तुरत बाद, मानो घण्टे के ठोके उसके दिल में पड़े हों, एक आघा हुई चोट उसके हृदय में स्वरित हो गयी।

रामेश्वर ने चालाकी से वर्मा से पूछा, "हाँ, मैंने शर्मा को निबाहना ही पड़ा। किन्तु इसकी अच्छाई किसके पल्ले?"

सतह से उ

वर्मा ने सरल भाव से जवाब दिया, "आपके को निशाना बनाकर।" नियत के पल्ले, और आपके लाजवाब व्यवहार कौशल रे फँस गये।"

रामेश्वर को वर्मा का कथन कूटनीतिक प्रतीत होते बचे के पर आकर मद का एक अंग भी वह नहीं मालूम हुआ क्योंकि दस्तुतः वह नहीं थी। दुनिया को जाहिर था कि रामेश्वर अपने पास शर्मा को र. और न केवल अपनी कर्मण्यता वरन् घोर सहनशीलता का परिचय दे रहा है. रामेश्वर को वर्मा के कथन में अंशतः अतिरंजना मालूम हुई।

चालाकी सफल होते देखकर रामेश्वर ने मीठे स्वर में कहा, "उसकी अच्छाई तुम्हारे पल्ले, क्योंकि उसकी सफलता तुम्हारे ऊपर निर्भर थी।" रामेश्वर ने बड़े प्यार से वर्मा के कन्धे पर अपना हाथ रख दिया।

वर्मा बागवाग हो उठा। अफ़सर से अपनी तारीफ, चाहे वह थोड़ी ही क्यों न हो, किसे खुश नहीं करती। फिर वह तारीफ़ झूठी भी नहीं थी। सिर्फ उसमें रामेश्वर का छिपा पैंतरा था।

रामेश्वर वास्तव में वर्मा की कीमत पर शर्मा को निबाह रहा था। उसे यह भय था कि कहीं वर्मा उससे बगावत न कर बैठे। किन्तु रामेश्वर के सामने वर्मा अपनी पारिवारिक स्थिति के कारण बहुत ही मजबूर और बेसहारा था। यह बगावत नहीं कर सकता, यह रामेश्वर की जानकारी के बाहर की बात थी। वह इसीलिए वर्मा की चुस्ती और फुरती से शंकालु हो उठता था।

रामेश्वर ने मानो वर्मा के मन की बात कर दी थी। शर्मा को स्वच्छन्द छोड़कर वर्मा पर ही सारा भार रामेश्वर डालता रहा।

एक ठण्डा, सुगन्धित झोंका आया। अफसर और असिस्टेण्ट दोनों ने सुनसान दूरियोंवाली उस डगर पर अपने-आपको एक दूसरे के बहुत निकट पाया। तभी रामेश्वर के शान्त मन में चिन्ता की उद्विग्नता, तीखी लकीर-सी खिंच गयी। उसने वर्मा के कन्धे को थपथपाकर कहा, "मैं तो शर्मा को अपने पास रखना ही नहीं चाहता, किन्तु उस तुनुक मिजाज चिड़चिड़े ए. डी. ने मेरे विरोध की ओर ध्यान न देते हुए मुझपर उम

जो आपका विरोधी और प्रतिस्पर्धी
या।"
र ने जवाब दिया।
करे, या मन लगाकर न करे, वह

ण है।'
या नजर डाली। वह रामेश्वर के
पाया। "क्या मतलब ?" वर्मा के

मुंह से निकल गया।

अपना जवाब लम्बा-चौड़ा होगा, यह सोचकर रामेश्वर लगभग चुप रहा। वर्मा ने अटकल आजमायी, "क्या शर्मा ए. डी. साहब का सी. आई. डी. बन गया है ?"

रामेश्वर ने रहस्यात्मक तौर से मुसकराकर कहा, "नहीं। है तो वह सुपरिण्टेण्डेण्ट का आदमी, और सुपरिण्टेण्डेण्ट आजकल मेरे पक्ष में हैं। अब वह मुझे कॉन्फिडेन्स में ले रहा है।"

वर्मा आधे पल के लिए उलझन में पड़ गया। किन्तु तुरत बाद ए असम्भव-सा विचार-बिन्दु उसके मन में तेजी से विशाल आकार ले लगा। वर्मा अपने-आपको रोक नहीं सका, "तो कहने का मतलब य कि ए. डी. आपके खिलाफ़ हो गया है ?" वर्मा ने चिन्ता प्रकट हुए कहा।

"हाँ," एक छोटा-सा संक्षिप्त उत्तर किन्तु खतरों की सम प्रकट करता हुआ।

"क्यों" वर्मा का सवाल, सीधा, बन्दूक़ की गोली-सा तेज।

"इसलिए कि मैं शर्मा को कुछ नहीं कहता।"

"पर, इसका उन्हें कैसे पता चला ? काम तो बराबर हो वर्मा ने विस्मय प्रकट करते हुए कहा।

सतह से उ

"ए. डी. को सुपरिण्टेंडेण्ट से लड़ना है। वर्मा को निशाना बनाकर।"

"तो, दो पाटों के बीच में आप पिस रहे हैं।....बुरे फँस गये।"

थोड़ी देर तक वे शान्त और चुप रहे। वे अब सड़क पर आकर थोड़ी दूर चल चुके थे।

"पर केस क्या है....?" वर्मा ने काफी उद्विग्नता से पूछा। और उसने रामेश्वर की ओर देखा।

रामेश्वर अत्यन्त गम्भीर था। उसके चलने में एक शिथिलता थी, एक लड़खड़ाहट थी। कम से कम वर्मा को यही प्रतीत हुआ। वर्मा को लगा मानो रामेश्वर की जीभ मुँह के अन्दर समा गयी हो—उसे लकवा मार गया हो।

रामेश्वर के मन में सहसा इतनी थकान भर उठी थी कि वह वर्मा से कहना चाहता था कि मुझे किसी टाँगे या रिक्शे में डालकर घर पहुँचा दे। किन्तु वर्मा को रामेश्वर के मन में आयी हुई वेदना की इस सघनता का पता न मिल सका। रामेश्वर की चुप्पी को देखकर वह मामले की गम्भीरता का ही अन्दाज़ा लगा सका। इसलिए उसने उत्सुक होकर फिर एक बार रामेश्वर से पूछा, "केस है क्या ?"

रामेश्वर ने वर्मा की ओर न देखते हुए, मानो वह उससे नहीं वरन् आसमान से या किसी अचेतन पदार्थ से आत्म-निवेदन करना चाहता हो, कहा, "एक बड़ी महत्त्वपूर्ण फ़ाइल थी। आज से दो महीने पूर्व वह आयी थी। आज निबटाता हूँ, कल निबटाता हूँ, सोचते-सोचते मेरे दिमाग़ से वह बिलकुल ग़ायब हो गयी और तीन या चार दिन बाद ही वह मेरे कमरे से भी नदारद हो गयी। मैंने सब दराज़ों में, अलमारियों में चुपचाप खोज-तलाश की, पर वह ग़ायब की ग़ायब। सुपरिण्टेण्डेण्ट से कहना मैंने ठीक नहीं समझा। क्योंकि एक तो वह न केवल मेरे खिलाफ़ मामला तैयार कर देता, वरन् बदनामी भी करता। यद्यपि वह मुझे विश्वास में लेता है, मैं कभी उसपर विश्वास नहीं कर सकता।"

"फिर क्या हुआ ?" वर्मा ने कहानी सुनते हुए बालक के अन्दाज़ में

पूछा।

रामेश्वर बोले, "मैंने ए. डी. को जाकर पूरा क़िस्सा सुना दिया। उसने मुझे सलाह दी कि मैं फ़ाइल खो जाने की रिपोर्ट कर दूँ। लेकिन फ़ाइल खो जाने की रिपोर्ट मैंने तैयार नहीं की। उस फ़ाइल में कुल एक ही तो पेपर था। ए. डी. ने कोई एक्सप्लेनेशन माँगा था। मैंने सोचा, जब ए. डी. को मालूम हो गया है कि फ़ाइल खो गयी तो अपने नोट की कापी भेज देगा। इसलिए मैं चुप बैठ गया।"

कुछ देर चुप रहने के बाद रामेश्वर ने कहा, "शर्मा का इस एक्सप्लेनेशन से कोई सरोकार नहीं था, फिर भी परिस्थितिवश बात जा पड़ती है शर्मा पर ही। ए. डी. शर्मा को हमेशा सन्देह की दृष्टि से देखता रहा। मौक़ा पाते ही, वह उसपर टूट पड़ना चाहता था। उसने खुले तौर पर मुझसे कई बार कहा कि शर्मा के खिलाफ़ रिपोर्ट करो, कारवाई करूँ। पर मैं जानता था कि शर्मा को सुपरिण्टेण्डेण्ट का आसरा है। ए. डी. को मालूम हो चुका था कि मैंने फ़ाइल खो जाने की रिपोर्ट नहीं की। वह उसने मेरी ज़बानी सुना और जवाब तलब करते हुए बात आगे बढ़ा दी। डायरेक्टर को इसकी सूचना कर दी।"

वर्मा ने पूछा, "डायरेक्टर ने आपको बुलाया था?"

रामेश्वर ने घोंघरे स्वर में कहा, "हाँ। अब मामला संगीन हो गया है...."

वर्मा को रामेश्वर पर पहले तरस आया, फिर गुस्सा। फ़ाइल गुम हो जाने पर रामेश्वर ने तुरत रिपोर्ट क्यों नहीं की!

वर्मा बोल पड़ा, "वह फ़ाइल शर्मा ने ही ग़ायब की होगी, सुपरिण्टेण्डेण्ट के कहने से।"

जवाब में वर्मा को रामेश्वर का वेदनापूर्ण स्वर सुनाई पड़ा, "हाँ, मेरा भी यह सन्देह है।"

फिर वर्मा स्वयं में लीन हो गया। रामेश्वर ने ए. डी. से रिपोर्ट क्यों नहीं की। शर्मा पर सारी बात थोप देने में इतनी हिचक क्यों हुई।

शर्मा से वह डरता है इसलिए कि वह सुपरिण्टेण्डेण्ट से डरता है, पर सुपरिण्टेण्डेण्ट से भला वह क्यों डरता है ? वर्मा को सहसा महसूस हुआ कि वह लाख लाचार सही, इस दब्बू और डरपोक आदमी से दबना और डरना उसे शोभा नहीं देता। आदर्श अफसर आदर्श असिस्टेंट की निगाहों में अनावृत होने लगा। यह आदर्श अफसर संघर्ष से बराबर बचना चाहता है। इसके लिए चाहे उसे कितनी ही बड़ी क़ीमत देना पड़े। किन्तु इससे, संघर्ष टलता नहीं, उसका रूप भले ही दूसरा हो जाये। उससे व्यक्तित्व दोमुँहा हो जाता है, जिसका हरेक मुँह एक दूसरे का विरोधी और उसके अस्तित्व की अनुपस्थिति में विश्वास करनेवाला है। फिर वर्मा को लगा कि शायद ये रामेश्वर के नहीं, उसके ही व्यक्तित्व के पहलू हैं जो यों उभर आये हैं।

वे दोनों पास-पास चलते हुए भी इस तरह थे मानो अकेले लम्बा रास्ता तय कर रहे हों—वह रास्ता जिसका ओर न छोर। वर्मा को महसूस हुआ कि रामेश्वर के दब्बू स्वभाव से सबसे ज्यादा नुक़सान उसका ही हुआ है। उसकी आँखों के सामने अपनी मजबूरी, कष्ट और अपमानों के चित्र तैरने लगे। शर्मा के द्वारा हुए अपमान, जिसका कारण रामेश्वर की कूटनीतिक छद्म निर्बलता थी, उसे विशेषतः असह्य हो उठे और वह अन्दर ही अन्दर कुढ़ने लगा।

भौंहों के पसीने को पोंछते हुए रामेश्वर ने आह भरकर कुछ सोचते हुए कहा—"बड़ा लम्बा, बड़ा भारी संघर्ष है।" रामेश्वर यों बोला मानो उसने अपनी जिन्दगी के रूप पर निर्णय दे दिया हो।

"पर, आप तो क्रान्तिकारी हैं।"

"क्रान्तिकारी ?" चौंककर, अप्रिय भाव से रामेश्वर बुदबुदाया, मानो उसने अपने-आपसे ही कुछ कहा हो। फिर उसने विचित्र दृष्टि से वर्मा की ओर देखा। फिर पूछा, "क्या कहा ?"

"अच्छा, मैं अपने-आपको करेक्ट कर लेता हूँ, अवसर-प्राप्त क्रान्तिकारी।" वर्मा क्रूरतापूर्वक ज़ोर से हँस पड़ा।

